दिलवर को दिल नजर करने के बाद बहुत से उर्दू शायर भी 'करवटें लेते ही लेते साफ उड जाती है नीद' कहते हुए नीद का रोना रोते देखे गये हैं, परन्तु गोपियों की नीद तो कृष्ण के जाने से भी चार दिन पूर्व जा चुकी है, मानो वह स्वय इस भावी विपत्ति को अपनी आँखो देखना नहीं चाहती थी। गोपियो के विरह का अन्त नही, मिलन की आशा मे विरह कम हो जाता है, पर यहाँ तो यह भी नही

उदित सूर चकई मिलाप निसि अलि जु मिलैं अरविन्दहि।
सूर हमैं दिन राति दुसह दुख, कहा कहैं गोविन्दहि।[1]

कृष्ण के विना मुरली कौन सुनावे। उनके विना व्रज का सब कुछ सूना है। कृष्ण की मुरली फिर बजी ही नही :

माई बहुरि न वाजी वेन।
को जैहै मेरे खरिक दुहावन, गाइनि रही फिरि ऐन।
सूनौ घर सूनी सुख सेज्या, जहाँ करत सुख सैन।
सूने ग्वाल-बाल सव गोपी, नही कहूँ उन चैन।[2]

मानव-हृदय के भावो का प्रकृति के साथ सभी भारतीय कवियो ने सामञ्जस्य स्थापित किया है। वह मनुष्य के सुख-दुख मे हँसती और रोती है। पाश्चात्य आलोचक चाहे इसे Pathetic fallacy कहकर अनुपयुक्त ही मानें, परन्तु जड और चेतन जगत् की एक ही ब्रह्म से उत्पत्ति मानने वाले भारतीय मनीषी तो उनमे अभेद देखते ही हैं। यही कारण है कि वियोगिनी गोपियो को यमुना नदी भी कृष्ण के वियोग ज्वर से काली पडी हुई दीख पडती है :

देखियति कालिन्दी अति कारी।
अहो पथिक कहियो उन हरिसौं, भई बिरह जुर जारी।
गिरि-प्रजक तैं गिरति धरनि धँसि, तरंग तरफ तन भारी।
तट बारू उपचार चूर, जलपूर प्रस्वेद प्रनारी।
निसि दिन चकई पियजु रटति है, भई मनौ अनुहारी।
सूरदास प्रभु जो जमुना गति, सो गति भई हमारी।[3]

परन्तु मधुवन अब भी हरा-भरा खडा है। वही मधुवन, जिसने गोपी-वल्लभ की अगणित क्रीडाओ का साक्षात्कार किया था, जिसके निकुञ्ज कृष्ण की वशी के मधुर स्वर के साथ कामिनी-कलकण्ठो से निर्गत कोमल ध्वनियो से गूँजते रहे थे, जिनके हृदय में रासकर्त्ता मोहन के पद्चिन्ह आज भी बने हुए हैं, कृष्ण के वियोग में गोपियो का साथी न बना। साथी वही है,जो दुख में साथ दे, सुख मे तो कोई भी साथ दे सकता है। मधुवन की यही विषमता गोपियो को क्षुब्ध कर देती है और वे उसे कोसने लगती हैं

मधुबन तुम क्यो रहे हरे?
विरह बियोग स्यामसुन्दर के ठाढ़े क्यो न जरे।

---

१ सूरसागर ( सभा ) पद ३८ ८
२ वही ( ,, ) पद ३६६८
३ वही ( ,, ) पद ३८०६

मोहन वेनु बजावत तरु तर साखा टेकि खरे।
मोहे थावर अरु जड जगम, मुनि-जन ध्यान टरे।
वह चितवनि तू मन न धरत है, फिरि-फिरि पुहुपु धरे।
सूरदास प्रभु विरह दवानल, नख सिखलौं न जरे।[1]

विरह की अवस्था में चित्त स्थिर नही रहता। अतः एक ही वस्तु कभी अनुकूल और कभी प्रतिकूल दीख पड़ने लगती है। अभी-अभी जो यमुना गोपियो को अपने ही समान विरह जुर-जारी लग रही थी, अब यम के समान लगने लगी—क्योकि वह गोपियों और कृष्ण के बीच में बाधा बनकर बह रही है। विरह-जन्य-चित्त-विभ्रम के अभिव्यञ्जन मे कवियो ने प्राय. ऐसी ही उक्तियो का आश्रय लिया है :

मोकौं माई जमुना जम ह्वै रही।
कैसें मिलौं स्यामसुन्दर कौं, वैरिनि बीच बही।[2]

इसी प्रकार चातक भी कभी तो उन्हे जीवन दाता और कभी विरहणी नारी के रूप में दीख पडता हैं, तो कभी जली हुई को और जलाता हुआ ज्ञात होता है। पी-पी रटने वाला वेचारा चातक स्वयं विरह में काला पड़ गया है। समान दु ख वालो में पारस्परिक समवेदना का होना स्वाभाविक ही है। तभी तो गोपियाँ चातक के प्रति स्नेह प्रदर्शित करती हैं :

बहुत दिन जीवौ पपिहा प्यारौ।
बासर रैनि नाम लै बोलत, भयौ विरह जुर कारौ।
आपु दु.खित पर दुखित जानि जिय, चातक नाम तुम्हारौ।
सूरदास-प्रभु स्वाति बूंद लगि, तज्यौ सिंधु करि खारौ।[3]

और कभी-कभी उसकी उद्दीपक 'पी-पी' की वाणी को सुनकर वे तिलमिला जाती हैं और उसकी अदूरदर्शिता पर उसे खोटी-खरी सुनाती हैं :

(हौं तौ मोहन के) विरह जरी, रे तू कत जारत।
रे पापी तू पँखि पपीहा, पिय पिय करि अधराति पुकारत।
करी न कछु करतूति सुभट की, मूठि मृतक अबलनि सर मारत।
रे सठ तू जु सतावत औरनि, जानत नहिं अपने जिय आरत।
सब जग-सुखी दुखी तू जल बिनु, तऊ न उर की व्यथा विचारत।
सूर स्याम विनु व्रज पर बोलत, काहैं अगिलो जनम बिगारत।[4]

जो नैन प्रेम के प्रवर्त्तक थे, जिनके उत्पात के कारण गोपियाँ कृष्ण के प्रेम-पाश में बद्ध हुई, उनकी भी वियोग मे सावन-भादो की मेघ-घटाओ के समान दशा हो गई। मेघ तो कुछ देर के लिये रुक भी जाते हैं, पर गोपियो के नैन निश-दिन बरसते हैं।

१ सूरसागर ( सभा ) पद ३८२८
२ वही ,, पद ३८९२
३ वही ,, पद ३९५५
४ वही ,, पद ३९५६

सबसे पहले शायद महाकवि कालिदास ने दुष्यन्त की पहली रानी हँसपदिका द्वारा शकुन्तला के प्रेम मे डूबे हुए दुष्यन्त को लक्ष्य कर भ्रमर-विषयक उक्ति द्वारा उपालम्भ दिलाकर साहित्य में एक नई रूढि का बीजवपन किया और इसके बाद विकटनितम्बा, गोवर्धन आदि सस्कृत कवियो की रचनाओ और अपभ्रश के दूहो में से गुजरती हुई यह परम्परा हिन्दी साहित्य मे पहुँची। कृष्ण भक्ति का विकास और उसमे माधुर्य भाव की प्रतिष्ठा हो जाने पर तो इस धारा को एक नई दिशा ही मिल गई, जिसका सकेत भागवत के उद्धव-गोपी-सवाद के प्रसग में मिलता है। यहाँ आकर भ्रमरोपालम्भ, जो अब तक भौतिक प्रेम के क्षेत्र मे ही सीमित रहा था, आध्यात्मिक क्षेत्र में भी अवतीर्ण हुआ। धीरे-धीरे इसमे अनेक तत्वो का समावेश होता गया और एक ओर तो एक विशिष्ट दार्शनिक पृष्ठ-भूमि में इसकी जड जमी, और दूसरी ओर कई दार्शनिक विचारधाराओं से इसका सघर्ष भी हुआ। अनेक शताब्दियो की दीर्घ अवधि में बदलती हुई परिस्थितियो और विकसित होती हुई भक्ति-साधना के साथ कवित्व का मणिकाञ्चन योग हो जाने के कारण इस परम्परा ने जो रूप धारण किया, वह हिन्दी साहित्य में 'भ्रमर-गीत साहित्य' के नाम से प्रसिद्ध है। यह श्रेय हिन्दी के ही भाग्य मे बदा था। वस्तुत कवित्व और भक्ति का जैसा सुन्दर समन्वय पूर्व मध्य-कालीन हिन्दी साहित्य में हुआ, वैसा अन्यत्र दुर्लभ है।

भागवत के दशम स्कन्ध पूर्वार्द्ध मे ४६ वें और ४७ वें अध्यायों मे भ्रमर-प्रसंग आया है। कृष्ण अपने प्रियसखा उद्धव को यह कहकर कि—"तुम व्रज में जाकर मेरे माता-पिता और गोपियों को, जिनका मन मुझ मे रमा रहता है, मेरा सन्देश देकर वेदनामुक्त करो" उन्हें व्रज भेजते हैं। उद्धव ब्रज जाते हैं और नन्द तथा यशोदा को समझाते हैं। यशोदा मूक होकर अश्रु बरसाती हुई उनके ज्ञान की बातें सुनती हैं और उससे प्रभावित तो नही होती—हाँ, हतप्रभ-सी अवश्य हो जाती हैं।

सूर्योदय के समय गोपियाँ नन्द के द्वार पर खडे रथ को देखकर अटकलें लगाने लगीं कि यह किसका रथ है? इस प्रसग में उनका वार्तालाप अक्रूर के प्रति घृणा और तीखे व्यङ्ग्यो से भरा पडा है। जब उन्हे पता चलता है कि कृष्ण के समान रूप-रग और वेष-भूषा वाले अभ्यागत उनका सन्देश लेकर आये हुए उनके सखा हैं, तो वे उनका सत्कार करती हैं और उनसे जो कुछ कहती हैं, उसका सार यह है—

"उद्धव जी! आप व्रजनाथ, नही-नही, यदुनाथ जी के पार्षद हैं। उन्होंने अपने माता-पिता को सुख देने के लिये आपको यहाँ भेजा है। और उनका यहाँ है भी कौन? अपने माता-पिता के अतिरिक्त दूसरो के साथ जो प्रेम-सम्बन्ध किया जाता है, वह स्वार्थवश होता है। (मतलब निकल जाने पर प्रेम का स्वाँग समाप्त हो जाता है। भौंरों का पुष्प से, और पुरुष का स्त्री से ऐसा ही प्रेम होता है)। यहाँ सब प्रेम-सम्बन्ध स्वार्थ पर आधृत हैं। धन न रहने पर वेश्या अपने कामुक को धता बता देती है; अध्ययन समाप्त होने पर कितने शिष्य अपने आचार्यो की सेवा करते हैं? वृक्ष पर फल नहीं रहते तो पक्षी भी उड़ जाते हैं। वन में आग लगी कि पशु भाग खडे हुए। स्त्री के हृदय में कितनी ही आसक्ति हो, व्यभिचारी पुरुष मतलब निकल जाने पर उलट कर भी नहीं देखता। ससार के प्रेम-सम्बन्ध ऐसे ही होते हैं।"

गोपियो के कथन में उनकी मनोदशा का चित्रण है। वैभव की खाई के कारण वे कृष्ण को अपने से कितना दूर समझती हैं ? इसीलिये तो ब्रजनाथ कहते ही यदुनाथ कह उठती हैं। वे सोचने लगी कि जब उनमे प्रेम की पवित्रता ही नही, तो वे हमारे हृदय की व्यथा को क्या समझें ? भ्रमर क्या कभी पुन: कली के पास लौटता है ? स्वार्थ, ग्रानन्द और उपभोग में लिप्त अवसरवादी दूसरे का ध्यान कब करता है ? और कृष्ण भी इसके अपवाद नहीं, अपितु प्रमाण ही हैं।

यद्यपि इस कथन मे कही कृष्ण का नाम नहीं आया है, तथापि अप्रत्यक्ष रूप से कृष्ण पर ही सब व्यंग्य किये गए हैं। प्रेम का प्रतिदान न पाकर ही गोपियो ने उद्धव के समक्ष व्यङ्ग्य किये, क्योकि वे समझती थी कि उनके द्वारा कृष्ण तक उनकी भावाभिव्यक्ति पहुँच जायेगी। कृष्ण की सब लीलाएँ उनकी आँखो में छा जाती हैं और वे फूट-फूट कर रो पडती हैं। नारी के दो ही अस्त्र हैं—व्यग्य और रुदन। एक गोपी को कृष्ण-मिलन की लीलाओ का स्मरण हो रहा था कि एक भ्रमर गुनगुनाता हुआ उधर आ निकला। गोपी ने उसे कृष्ण-सखा का प्रतीक मान कर कहना प्रारम्भ किया:

"कपटी के सखा भ्रमर ! सपत्नी के कुचो से मसली हुई माला के कुकुम में सनी हुई अपनी मूछो से हमारा स्पर्श न कर। तुम जिनके दूत हो—वे कृष्ण ही मथुरा में अपनी मानिनी नायिकाओ को मनावें। केवल एक बार अपनी अघर सुधा की मोहिनी पिलाकर वे हमें ऐसे ही छोड़कर चले गये, जैसे तुम फूलो को छोडकर चले जाते हो, पता नही लक्ष्मी उनकी चरण सेवा क्यो करती है ? शायद उनकी चिकनी-चुपड़ी बातो में आ गई है। तू हमारे सामने कृष्ण का गान क्यो कर रहा है ? हमें मानने के लिये ही तो ! पर वे तो हमारे जाने-पहचाने हैं। जा, उनकी मथुरावासिनी सखियो के सामने ही उनका गुणगान करना; हम जानती हैं—वे कितने निर्मम हैं। काम-सतप्ता शरणागता सूर्पणखा को उन्होंने विरूप कर दिया, वामन रूप मे बलि से मुँह माँगी वस्तु पाकर भी उसके साथ क्या किया ?" वरुणपाश से बाँधकर पाताल में डाल दिया। तू मेरे पैरो मे सिर मत टेक ! क्या तू भी श्रीकृष्ण से चाटुकारिता सीख आया है ? हम कालो की मित्रता से बाज आई। किन्तु क्या करें, कृष्ण की याद आती ही है। हम चाहने पर भी उनकी चर्चा नही छोड सकती। जैसे हरिणी व्याघ के सुमधुर गान के चसके में मारी जाती हैं, वैसे ही हम भोली-भाली गोपियाँ कृष्ण के प्रेमजाल में फँस गई। तू इस विषय में कुछ न कह। यदि तुझे कुछ कहना ही है, तो कुछ अन्य बात कर। इतने मे ही भौंरा कुछ दूर उडकर फिर लौट आता है, तब गोपियाँ कुछ आदर के साथ कहना प्रारम्भ करती हैं·

प्रियतम के प्यारे सखा ! तुम हमारे माननीय हो। कहो, तुम्हारी क्या इच्छा है ! सच कहो, क्या हमे वहाँ ले जाना चाहते हो। पर उनके पास जाकर लौटना कठिन है। हम तो उनकी हो चुकी हैं। पर हमे वहाँ ले जाकर क्या करोगे ? उनके हृदय मे तो उनकी प्यारी पत्नी लक्ष्मी रहती है न। अच्छा, प्रियतम के प्रियदूत मधुकर ! बताओ तो कि कृष्ण मधुपुरी में सुख से तो हैं। क्या वे कभी नन्द बाबा, यशोदा, और ग्वाल-बालों की भी याद कर लेते हैं ? क्या हम दासियो का भी कभी जिक्र करते हैं ? बताओ, वे कब अगर के समान दिव्य सुगन्ध से युक्त अपनी भुजा हमारे सिर पर रखेंगे ? क्या हमारे जीवन मे ऐसा शुभ अवसर आयेगा ?

भागवत के इस प्रसग में भ्रमर-गीत के सभी तत्त्वो का मूलरूप विद्यमान है। 'भ्रमर-गीत' अन्योक्ति के उपकरण—गोपी, कृष्ण, उद्धव, भ्रमर, उपालम्भ—सभी इसमें आ गये हैं। भ्रमर को कितवबन्धु कहा गया है, जो एक अप्रस्तुत व्यङ्ग्य है, जिसका लक्ष्य कृष्ण ही नही, उद्धव भी हैं। कृष्ण की चाटुकारिता और कपट के वश में होकर गोपियाँ अपने मन को खो बैठती हैं। उनके अलौकिक प्रभाव के कारण उनकी ओर से ध्यान हटाने मे असमर्थ हैं। अपनी इस परवशता के कारण वे विवश हैं, कृष्ण के विरह में व्याकुल हैं। उनका नारी हृदय काम के बाणो से पीडित है। मधुपुर की चतुर नागरिकाओ से कृष्ण के प्रणय सम्बन्ध का अनुमान ही उनके मर्मवेध के लिए पर्याप्त है। सौतों के आलिङ्गन से मलिन माला में कुकुम की कल्पना उनके हृदय में सपत्नीभाव-जन्य ईर्ष्या को भी जन्म देती है। इस प्रकार गोपियो को साधारण मानवी रूप भी प्रदान कर दिया गया है।

भागवत के इन प्रसगो मे हृदय और बुद्धि का समानान्तर प्रभाव लक्षित होता है। गोपियाँ, नन्द और यशोदा कृष्ण-लीलाओं की स्मृति सँजोये उनका चिन्तन करते रहते हैं और उद्धव उनके निराकार परब्रह्म रूप का प्रतिपादन करते हैं। अन्त में भागवत की गोपियाँ उद्धव की ज्ञान-चर्चा से सतुष्ट हो जाती हैं। इस प्रकार भागवत में निराकार उपासना का ही स्वर प्रबल सुनाई पडता है, फिर भी इसमे सन्देह नही कि भागवतकार ने कृष्ण के जीवन को एक नवीन भावात्मक रूप प्रदान किया।

भागवत के अतिरिक्त सस्कृत साहित्य में अन्यत्र कही भ्रमर-गीत की रचना उपलब्ध नही होती। भ्रमर-दूत और भ्रमर-सन्देश नामक दो दूत-काव्य अवश्य मिलते हैं जो कथानक विषय और शैली—सब की दृष्टि से बिल्कुल भिन्न वस्तुएँ हैं। इनमें कृष्ण-कथा के स्थान पर राम-कथा की घटनाओ का वर्णन है। अपभ्रंश में कृष्ण-लीला गान की परम्परा तो चली आ रही थी, पुष्पदत्त के महापुराण में एतद्विषयक कई गीत मिलते हैं। भ्रमर-विषयक अन्योक्ति द्वारा उपालम्भ देने की परम्परा भी अक्षुण थी, किन्तु इन सब तत्त्वों का एकीकरण कर भ्रमर-गीत जैसी रचना की सृष्टि करने का प्रयास अपभ्रंश साहित्य में नहीं हुआ।

भागवत के पश्चात् विद्यापति मैथिल कोकिल के कतिपय पद ऐसे मिलते हैं, जो भ्रमर-गीत परम्परा में स्थान पाने के अधिकारी हैं। वे पद ये हैं

( १ )

कत दिन माधव रहब मधुरपुर विहि वाम।  
दिवस लिखि लिखि नखा खो आयनु बिछुरत गोकुल नाम।  
हरि हरि काह कहब सम्बाद!  
सुमरि सुमरि नेह खिन मेला मोर देह, जिवनक अब कौन साथ।  
पूरब पियारि नारि हम अछ्‌ल, अब दासनहु सदेह।  
भ्रमर भ्रमरी भ्रमि सबहु कुसुम रमि, नँहि तजे कमलनि नेह।  
आस निगड करि, जिउ कत राखब अबहि ज करत परान।  
विद्यापति कह आसहीन नह अउब सो कर कान।[1]

---

१ मैथिल कोकिल विद्यापति (बाबू ब्रजनन्दन सहाय) पद २८

( २ )

ऊधव कब हमसो ब्रज जाइब ।
कब प्रिय छवलि सरमि स्यामलि, तेइ सखन स दूध दुहाइब ।
कब श्रीदामा सुबल प्रिय मित, मिलि कानन धेनु चराइब ।
कब जमुना तिर नीप तरुतर मोहन वेनु बजाइब ।
कब वृप भानु किशोरि गोरि सौं, कुंजहि रास रचाइब ।
कब ललितादि सखी सुन्दरि कहें, सादर अंक लगाइब ।
विद्यापति कह अइसन सुभ दिन राइक मान मनाइब ।।[1]

( ३ )

प्रेम अंकुर जात आत मेल न मेल जुवल पलाशा ।
प्रतिपद चाँद उदय जैसे भामिनी सुख लव मैं गैल निराशा ।
सखि हे अब मोहे निठुर मधाई अवधि रहलि विसराई ।
के जाने चाँद चकोरिणी बचब माधव मधुप सुजान ।
अनुभवि कानु पिरीति अनुमामिये विघटित विहि निरमान ।
पाप पराण आन नहि जानत कान्ह कान्ह करि भूरन ।
विद्यापति कह निकरुण माधव गोविन्ददास रस पूरन ।[2]

इन स्फुट पदो के अतिरिक्त भ्रमर-गीत का व्यवस्थित कथात्मक स्वरूप विद्यापति की पदावली में प्राप्त नहीं होता । विद्यापति हिन्दी के पहले कवि हैं, जिन्होने भागवत के इस प्रसंग की अवतारणा हिन्दी में की । परिमाण की दृष्टि से उनकी यह रचना नगण्य है । परम्परा का विकसित रूप भी उसमे नही मिलता, किन्तु इससे उनके मूलसूत्र उद्घाटन का महत्व कम नही हो जाता । यदि सांख्य शास्त्र की शब्दावली प्रयोग करने की छूट हो तो हम कह सकते हैं कि भ्रमर-गीत की पुष्ट परम्परा इसी मूल प्रकृति की विकृति है । भ्रमर-गीत प्रसंग को व्यापक-विकसित और व्यवस्थित रूप देने का श्रेय सूरदास जी को ही है । सूर-सारावली और सूरसागर दोनो में ही यह प्रसग पाया जाता है । सूर सारावली का कथानक श्रीमद्भागवत पर ही आधृत है, किन्तु उद्धव को ब्रज भेजने के कारण में भेद है । भागवत में कृष्ण गोपियो पर अनुग्रह करके उन्हें सुख देने के लिए उद्धव को वहाँ भेजते हैं, किन्तु सारावली में गोपियों की चरण रेणु सिर पर धर उद्धव को अभय पद प्राप्त करने के लिए वे ऐसा करते हैं । काव्य-सौष्ठव की दृष्टि से सारावली के इस प्रसंग का अधिक महत्व नही है ।

सूरसागर मे तीन भ्रमर-गीत मिलते हैं। एक तो लगभग ३०० पदो मे है, जिसमें नन्द, यशोदा और गोपियो का विरह वर्णन है । इसकी समता हिन्दी साहित्य का कोई भी शब्द नहीं कर सकता । इस विस्तृत भ्रमर-गीत के अतिरिक्त एक भ्रमर-गीत की रचना केवल दो पदो मे की गई है । प्रथम पद मे उद्धव ब्रजागमन, गोपियो की आशा-निराशा, कुब्जा पर व्यङ्ग्य, और कृष्ण के पुनर्मिलन की आशा का वर्णन है, और दूसरे में उद्धव द्वारा ज्ञानोपदेश,

---

१ मैथिल कोकिल विद्यापति (बाबू ब्रजनन्दन सहाय) पद ६८
२ विद्यापति (नगेन्द्रनाथ गुप्त) पद ६७०

गोपियो का प्रतिवाद और उद्धव के भक्त बन कर लौटने का वर्णन है। अन्त में भ्रमर-गीत के सुनने सुनाने का महत्त्व है।[१] उद्धव का मथुरा-गमन प्रसग और उससे पहले व्रज की दशा का चित्रण इसमे नही है। निर्गुण-सगुण चर्चा इसका प्रमुख विपय है और अन्त मे उद्धव गोपियो को गुरु मान लेते हैं। तीसरा भ्रमर-गीत केवल एक ही पद में है, जो सत्तर पंक्तियो का है। कथानक की दृष्टि से दूसरे सक्षिप्त भ्रमर-गीत से इसमें अन्तर है, क्योकि इसका प्रारम्भ उद्धव के उपदेश से ही होता है; जैसे—नन्ददास के भ्रमर-गीत का। इसके अन्तर्गत गोपियाँ अधिक व्यवहार कुशल प्रतीत होती हैं। गोपियों की तल्लीनता देखकर उद्धव के सकोच, पाती-सन्देश और ज्ञान-चर्चा का उल्लेख इसमे भी है। उद्धव कुछ दिन प्रेममग्न होकर व्रज में रहते हैं और जब कृष्ण के पास जाते हैं, तब कृष्ण अपने प्रेम व्यवहार से उन्हे शान्त करते हैं।[२] दोनो ही सक्षिप्त भ्रमर-गीतो में भ्रमर के आने का उल्लेख नहीं है। हाँ, 'अलि' और 'मधुप' शब्दो का प्रयोग अवश्य मिलता है।

सूर का विस्तृत भ्रमर-गीत बडा ही महत्त्वपूर्ण है। इसके अन्तर्गत विभिन्न घटनाओ और पात्रो के व्यापारो का विकास बडे ही मनोवैज्ञानिक ढंग से हुआ है। स्थूल रूप से इसका विभाजन दो भागों में किया जा सकता है। प्रथम भाग में कृष्ण के वियोग मे व्रजवासियो की दशा और कृष्ण के प्रति यशोदा, नन्द आदि के द्वारा भेजे गये सन्देशो से लेकर उद्धव के व्रज-आगमन तक के पद रखे जा सकते हैं, और दूसरे मे उद्धव-गोपी-सवाद से लेकर उद्धव के प्रेमाभक्ति से प्रभावित होकर व्रज लौटने तक के। प्रथम भाग को पुन: दो अशो में विभाजित किया जा सकता है— १—व्रज की दशा और व्रजवासियो के सन्देश। २—मधुपुर वासियो के सन्देश से उद्धव के आगमन तक के पद, जिन्हे हम भ्रमर-गीत की क्रमशः पूर्वपीठिका और उत्तरपीठिका कह सकते हैं।

समूचा भ्रमर-गीत उपालम्भ जिस भावना से ओत-प्रोत है, उसकी कुञ्जी व्रज-वर्णन-प्रसग में वह पद है, जिसमें एक ग्वाला मधुपुरवासी कृष्ण के सम्बन्ध में कहता है कि—'मधुपुरी जाकर कृष्ण अब बडे वश वाले बन गए हैं, राजा हो गए हैं, सूतजन उनका गान करते हैं, राजसी वेष-भूषा से वे सज्जित हैं और अहीर कहलाने में लज्जा का अनुभव करते हैं। उनके माता-पिता यशोदा और नन्द नहीं, देवकी और वसुदेव हो गए हैं। कुब्जा उनकी अर्धाङ्गिनी बन गई है, जिसके वशीभूत होकर वे विभिन्न प्रकार के रास-रग में लीन हैं।'[३] गोप द्वारा दी गई इस सूचना की गोपियो पर भारी प्रतिक्रिया होती है। कृष्ण पर अपना एकाधिकार रखने वाली गोपियो को यह कैसे सह्य होता कि वे किसी और के होकर रहें? उनका भावुक, शङ्कालु नारी-हृदय कृष्ण के मथुरावास के अन्य कारणो को बहानामात्र तथा कुब्जा के प्रणय को मूल कारण मान बैठता है, और उनकी विचार-धारा कुब्जा पर ही केन्द्रित हो जाती है। वे उस पर व्यङ्ग्य करती हैं, उसके कारण कृष्ण को भी अधिकाधिक उपालम्भ देती हैं और फिर अपनी परवशता पर रोती-बिसूरती हुई कुब्जा के कूबड का मजाक उडाकर ही मन को शान्त करना चाहती हैं, पर व्यर्थ, घूम-फिर कर उनका ध्यान कृष्ण पर पहुँचता है और वे खीझ कर कह उठती हैं—"सखी री काके मीत अहीर!

१ सूरसागर पद ४७११, ४७१२

२ वही पद ४०९५

३ वही पद ३७५९

अपना ही लोहा खोटा है, तो लुहार का क्या दोष ? निरीह गोपियाँ कभी अपने रूप-रस लोभी नेत्रों को कोसती हैं, तो कभी कपटी हृदय को। ऐसी मनःस्थिति में प्राकृतिक-सौन्दर्य भी उन्हे काटने दौड़ता है। अतः चन्द्रोपालम्भ और उद्दीपन रूप में प्रकृति-वर्णन के भी बहुत से पद मिलते हैं।

विरह वेदना से पीडित गोपियाँ कृष्ण को सन्देश भेजती हैं। भिन्न-भिन्न प्रकार से अपनी दशा प्रकट करती हैं। इतने सन्देश भेजे कि मधुपुरी के कूप भर गए, पर कृष्ण का प्रति-सन्देश नही मिला। ऐसी स्थिति में कुब्जा और कृष्ण के प्रति उनके हृदय में उपालम्भ की भावना का और भी उद्दीप्त हो जाना स्वाभाविक ही है। यशोदा भी सन्देश भेजती है कि—यद्यपि लोग मेरे हृदय को समझाते हैं, फिर भी मक्खन देखकर मेरे हृदय में पीडा होती है। पथिक ! कृष्ण से कहना कि मेरे जैसी माँ के होते हुए वे क्यो दुःख पा रहे हैं ![1] तभी यशोदा को गोप की बात याद आ जाती है। ध्यान आता है—कृष्ण की माँ तो देवकी है। तब वे कहती हैं कि—यदि कृष्ण माँ का नाता नहीं मानते, तो धाय समझ कर ही दर्शन दे जायें। फिर वे सोचती हैं, क्यो न देवकी के पास ही कृष्ण के भेजने के लिये सन्देश भेजा जाये। यही तो उचित है, इसी बीच मे यशोदा का वात्सल्य फिर उसे आत्म-विस्मृत कर देता है और वह यह भूल कर कि—कृष्ण देवकी के पुत्र हैं, देवकी को सन्देश भेजती है:

तुम रानी हो और मैं अहीर। मुझे ऐसी हँसी अच्छी नहीं लगती, यहाँ मेरी गायें कौन चराये। मेरे पुत्र को भेज दो ! वहाँ उसे चाहे जितना ऐश्वर्य प्राप्त हो, पर उसे तो मक्खन भाता है न ?[3] इस प्रकार गोपियाँ और यशोदा के हृदय में जो विचार उठते हैं, वे परस्पर सम्बद्ध और मनोवैज्ञानिक हैं। गोप द्वारा व्रज-कृष्ण के ऐश्वर्य की सूचना देना, कुब्जा का प्रेम, यशोदा और गोपियो के सन्देश—सूर की अपनी कल्पना की उपज हैं। भागवत मे ये प्रसग नही हैं।

इसी प्रकार भागवत में उद्धव को व्रज भेजने का उद्देश्य बिल्कुल दूसरा है। वहाँ वे गोपियो को ज्ञानोपदेश देने के लिये भेजे जाते हैं, पर सूर के कृष्ण उन्हें प्रेम-भक्ति का उपदेश ग्रहण करने के लिये भेजते हैं, ज्ञान के घमड में फूले उद्धव को वे प्रेम-भजन की प्राप्ति के लिये व्रज भेजना उचित समझते थे।[4] स्वय कृष्ण को उनके योग की बात अच्छी नहीं लगती थी। वे कहते हैं—

सग मिलि कहौं कासौं बात।
यह तो करत जोग की बातैं, जामैं रस जरि जात।[5]

उद्धव को व्रज भेजने का कारण सूर के चतुर कृष्ण सकेतित भी कर देते हैं, किन्तु ज्ञान-मद में मत्त उद्धव—उसे समझ भी नहीं पाते :

सूर स्याम इहि कारन पठवत, ह्वै आवैगो सत।

---

१ सूरसागर पद ३७९०
२ वही पद ३७९१
३ वही पद ३७९७
४ वही पद ४०३१
५ वही पद ४०३२

इस प्रकार उद्धव को व्रज भेजने का कारण उनके योग-नीरस-हृदय को भक्ति-रस से पूरित करना (योग के ऊपर भक्ति का महत्व प्रतिपादन करना) तथा व्रजवासियो की दशा जानना है। गोकुल से आये हुए सन्देशों के उत्तर रूप में सूरदास—देवकी, कुब्जा और कृष्ण द्वारा प्रतिसन्देश भिजवाना नही भूले हैं। कृष्ण मौखिक रूप में तथा पत्र के रूप मे भी सन्देश देते हैं। यशोदा ने धाय बनकर दर्शन की कामना की थी, जिसके उत्तर में कृष्ण ने सन्देश भेजा कि—हम उन्ही के पुत्र हैं।[1] यहाँ के अवशिष्ट कार्य को पूरा कर हम वहीं लौटेंगे, अन्यत्र हमें कहाँ सुख मिल सकता है। धाय कहला भेजना—हमें अच्छा नहीं लगा।[2] जब से तुमसे वियुक्त हुए हैं, कोई कन्हैया कहने वाला नही मिला। और न ही सवेरे उठकर कलेवा किया, और न घैया ही, चाखी।[3] नन्द बाबा को उपालम्भ पूर्ण सन्देश यह भेजा कि—मथुरा पहुँचाकर उन्होने फिर सुधि ही नहीं ली।[4] गोपियो के लिये केवल जोग का ही सन्देश भेजा, क्योंकि इसी के द्वारा उनका अभीष्ट (उद्धव के ज्ञान का गर्व दूर होना) सिद्ध हो सकता था। जोग के सन्देश द्वारा उन्होने गोपियों के हृदय की प्रतिक्रिया को उद्दीप्त करना चाहा।

शिष्टता और स्नेह के नाते वसुदेव-देवकी भी यशोदा के सन्देश का उत्तर लिखकर देते हैं कि—नन्द और यशोदा! तुम धन्य हो, हमारे पुत्र का पालन कर तुमने हमें उपकृत किया; यहाँ आकर उनसे क्यो नही मिल जाते? उन्हें मैं भेज तो दूँगी ही, बाल-लीला का आनन्द तो तुम्हें ही मिला। मुझे तो वे कुमार मिले हैं।[5]

इसके बाद सूर ने कुब्जा द्वारा गोपियों को पत्र लिखाया है। वह स्वय गोपियों के आक्रोश, उपालम्भ और व्यङ्ग्य का आस्पद रही थी। शिष्टता के नाते ही सही, उसे अपनी सफाई में कुछ कहना ही चाहिये था। उसने लिखा—"मुझ पर तो कृष्ण की अकस्मात् कृपा हो गई, मुझ पर क्रोध क्यो करती हो। कडवी तुम्बी को तो घूरे पर स्थान मिलता है, पर जब वह वाद्य-निर्माता के हाथ पड जाती है तो सुन्दर राग उत्पन्न करने लगती है। यही दशा मेरी थी। मैं त्रिभङ्गी शरीर! कस की दासी! करुणाकर ने कृपा कर दी। अपने हाथ से मुझे सँवार दिया।[6] उसने मौखिक सन्देश देते हुए उद्धव से कहा उद्धव राधा से कहना, मैं तो इनकी सेविका हूँ, मुझ पर क्रोध न करो। जैसे कृष्ण ने मुझ पर कृपा की है वैसे ही वे भी करती रहे। तुम तो श्याम की अर्धाङ्गिनी हो। मैं तुम्हारे समान कहाँ,[7] इतनी नम्रता दिखाने के पश्चात् कुब्जा का अभिमान जाग उठा और वह उपालम्भ के बदले में उपालम्भ देती हुई बोली—

सुनियत ऊधो लए सँदेसो, तुम गोकुल कों जात।
पाछे करि गोपिन सों कहियो, एक हमारी बात॥
मातु पिता को नेह समुझि कैं, स्याम मधुपुरी आए।
नाहिन कान्ह तुम्हारे प्रीतम, ना जसुदा के जाए॥

---

१ सूरसागर ४०५३
२ वही ४०५६
३ वही ४०५७
४ वही ४०५७
५ वही ४०६०
६ वही ४०६२
७ वही ६०६४

देखो बूझि आपने जिय में तुम धौं कौन सुख दीन्हे।
ये वालक तुम मत्त ग्वालिनी, सवै मूँड करि लीन्हे॥
तनक दही माखन के कारन, जसुदा त्रास दिखावै।
तुम हँसि सब बाँधन कौं दौरीं, काहू दया न आवै॥
जो वृषाभान-सुता उत कीन्ही, सो सब तुम जिय जानो।
ताहीं जाल तज्यो ब्रजमोहन, अब काहें दुख मानो॥[1]

भागवत मे केवल कृष्ण का मौखिक सन्देश है। वसुदेव, देवकी और कुब्जा के सन्देश कवि की मौलिक प्रतिभा के परिणाम हैं। भागवत में राधा का नाम नहीं मिलता, किन्तु सूर ने राधा को प्रधानता दी है। कुब्जा और कृष्ण राधा को ही सन्देश भेजते हैं। गोपियो का विरह राधा के विरह की धुरी पर ही घूमता है और अन्त में उद्धव भी उसी की 'अति मलीन' दशा से प्रभावित होकर कृष्ण से कहते हैं कि—"अति मलीन वृषभानु कुमारी"। सन्देश-प्रतिसन्देश की यह कल्पना पूर्णतया घटनाओ के मनोवैज्ञानिक विकास के ऊपर आधारित है।

मधुपुरियों के सन्देश गाँठ में बाँधकर ऊधो चल दिये। इसके बाद सूर ने व्रज मे होने वाले शुभ शकुनों और गोपियो के उत्कण्ठित हृदयो का सुन्दर चित्रण किया है। एक भारतीय सस्कृति और आचारों का प्रतीक है, तो दूसरा सञ्चारियो के अभिव्यञ्जन की दृष्टि से उच्च-साहित्यिक आदर्श का प्रतिविम्ब है। शुभ-शकुन तो हो ही रहे थे, मथुरा की ओर से आता हुआ कृष्ण का रथ भी दूर से दीखने लगा। गोपियो के हृदय में कृष्ण-मिलन की आशा दृढ हो गई। रथ कुछ पास आया तो उसमें एक व्यक्ति दीख पड़ा। कृष्ण अकेले नही आ सकते थे, वे तो बलराम के साथ होते। आशा निराशा में परिणत हो गई। लगा, जैसे कृष्ण मिलकर बिछुड गए हो। नवीन विरह जग गया और गोपियो के हृदय से खीझभरा उपालम्भ निकल पडा—

सूरदास यहाँ कत आवें, बँधे कुबिजा रस-दाम।[2]

यशोदा तो मूच्छित होकर ही गिर पडी। गोपियाँ अपना दुःख भूल गई और यशोदा को सान्त्वना देने लगी :

भल भई हरि सुरति करी।
उठो महरि कुशलात बूझिए, आनन्द उमग भरी।[3]

इस प्रकार आत्म-विस्मृत विरह-विधुरा ग्रामीण गोपियो में भी सूर ने कर्त्तव्य, बुद्धि और सहानुभूति की प्रतिष्ठा की है, जो उनके सरल स्वभाव को और भी आकर्षक बना देती है।

सूरसागर में उद्धव के व्रजागमन का प्रसङ्ग विभिन्न पदो में भिन्न-भिन्न प्रकार से मिलता है।

एक अन्य स्थान पर उद्धव-गोपी-मिलन का प्रसङ्ग भागवत के समान दिया है। नन्द के द्वार पर खडे रथ को देखकर गोपियाँ शंकित होती हैं कि—कही फिर अक्रूर आ गए।

१ सूरसागर (सभा) पद ४०६५
२ वही ,, पद ४०८५
३ वही ,, पद ४०८८

जब उन्हे उद्धव के दर्शन होते हैं, तो वे उन्हें कृष्ण का सखा समझ कर प्रणाम करती हैं। कहती हैं—'तुम्हारे दर्शन पाकर हम धन्य हुईं, तुमसे मिलकर वैसा ही सुख हुआ, जैसे मछली को पानी मिलने पर होता है।'

स्वभावत' गोपियाँ उद्धव से एकदम प्रश्न करती हैं कि—'कृष्ण कुशलपूर्वक तो हैं! उन्होने यहाँ आने के लिये कहा है या नहीं!' सब गोपियाँ सन्देश सुनने के लिए दौड आईं, उद्धव ने कृष्ण की पाती उन्हे दी।

कह्यौ तुमकौं ब्रह्म ध्यावन, छाँडि विषय विकार।
सूर पाती दई लिखि मोहिं, पढौ गोप कुमारि।[1]

इस प्रकार सूर के उद्धव योग का कटु सन्देश विस्तार पूर्वक न कहकर पाती से ही परिस्थिति स्पष्ट कर देते हैं। पत्रिका प्राप्त कर गोपियाँ प्रेम-विभोर हो जाती हैं। यहाँ सूर ने सम्बन्ध-भावना का उत्तम निदर्शन प्रस्तुत किया है। गोपियाँ कृष्ण की पाती को कभी नेत्रो पर धरती हैं और कभी छाती से लगाती हैं। पर इससे कृष्ण का विरह और भी अधिक अखरने लगता है, और वे कह उठती हैं कि—इस पाती का हम क्या करें? वे सोचती हैं कि कृष्ण हमसे रुष्ठ हैं, तभी तो इस प्रकार स्वय न आकर 'मधुप' के हाथो सन्देश और पाती भेज दिये हैं। उद्धव की योग-चर्चा उन्हे तनिक नही सुहाती। वे व्याकुल हो जाती हैं और—

इहिं अन्तर मधुकर इक आयौ।
निज स्वभाव अनुसार निकट ह्वै सुन्दर सब्द सुनायौ।
पूछन लागी ताहि गोपिका कुबिजा तोहिं पठायौ।
को धौं सूर स्यामसुन्दर को हमें सन्देसौ लायौ।[2]

यही से मूल भ्रमर-गीत का प्रारम्भ होता है। भ्रमरागमन के पूर्व के दो पदो में गोपियों ने भी उद्धव को ही 'मधुप' और 'अलि' नाम से सबोधित किया है:

'कहियौ मधुप सदेश सुचित दै, मधुवन स्याम उजागर'।[3]
'याही तें लिखि पठवत अलिकर बातें प्रेम छकोही'।[4]

वस्तुत यहाँ उन्होने कृष्ण के सखा उद्धव को कृष्ण का ही प्रतिनिधि समझकर ऐसा किया है। गोपियो के प्रेम प्रवाह में उद्धव का ज्ञान बह जाता है और उनका कहना 'पवन का भुस' हो जाता है। अन्त में वे प्रेमा-भक्ति से ओत-प्रोत हृदय होकर लौटने लगते हैं, तो यशोदा और गोपियाँ पुन. भावपूर्ण सन्देश देती हैं।

भागवत और सूर के भ्रमर-गीत की तुलना से स्पष्ट हो जाता है कि यद्यपि सूर ने भागवत का आश्रय लिया है, तथापि अपनी प्रतिभा से ऐसी-ऐसी घटनाओं की उद्भावना की है, जिनसे मानव हृदय की शाश्वत वृत्तियो की अनुभूति होती है। उनके कृष्ण भागवत के कृष्ण के समान केवल कर्त्तव्य निष्ठता के आग्रह से ही गोपियो को सदेश भेजने मे प्रवृत्त नही होते,

---

१ सूरसागर (सभा) पद ४१०३
२ वही ,, पद ४११५
३ वही ,, पद ४०१३
४ वही ,, पद ४०१४

अपितु भावुक हृदय होने के कारण विरह की कसक का अनुभव भी करते हैं। उनका प्रेम मानवीय धरातल पर ही पल्लवित हुआ है। सूर ने उद्धव को भागवत के उद्धव के समान मुखरता भी प्रदान नहीं की; वे बहुत कम बोलते हैं। कारण यही है कि गोपियो के रूप में स्वयं सूरदास अपनी प्रेमा-भक्ति का प्रतिपादन करते हुए ज्ञानी उद्धव को बोलने का अवसर ही नही देते। उन्हे वे मुखरता तभी प्रदान करते हैं, जब वे स्वय सूर के भक्ति सम्प्रदाय में दीक्षित हो जाते हैं और मस्तिष्क की अपेक्षा हृदय को प्रमुखता देने लगते हैं।

भ्रमर का अवतरण होने के पश्चात् मूल भ्रमर-गीत का प्रारम्भ होता है। गोपी-उद्धव के इस सवाद में गोपियाँ उद्धव को बोलने का बहुत ही कम अवसर देती हैं। योग की बात सुनकर वे उद्धव से तावडतोड प्रश्न करती चली जाती हैं, उस पर व्यग्य कसती हैं। उसकी बुद्धि पर तरस खाती हैं, कभी उसे मतवाला कहती हैं और कभी कपटी, कभी व्रज भेजकर कृष्ण द्वारा उसका मूर्ख बनाये जाने की बात कहती हैं, तो कभी उस पर अहसान जताती हैं कि हमसे तुमने योग की कहनी-अनकहनी बात कहली, चलो कोई बात नहीं; यदि अन्य किसी स्त्री को अपना पति छोड कर अन्य को कर लेने का उपदेश देते तो कुछ मेहमानी खाते। वस्तुतः गोपियो की स्वत. प्रेरित भावपूर्ण उक्तियो के आगे उद्धव की बोलती बन्द हो जाती है। गोपी-उद्धव सवाद के इन पदो मे अनायास ही अनेक प्रकार के तत्त्व—दार्शनिक, साहित्यिक; सांस्कृतिक, सामाजिक आदि प्रविष्ट हो गये हैं।

## भ्रमर-गीत का दार्शनिक-दृष्टिकोण

हम पहले कह आए हैं कि सूरदास का उद्देश्य किसी दार्शनिक वाद-विवाद के झमेले में पडना नही था। वे भक्त थे और भगवान् की प्रेमा-भक्ति की महिमा की अनुभूति को ही अपनी रचनाओ में व्यक्त किया करते थे। यद्यपि वे पुष्टि-सम्प्रदाय में दीक्षित थे, तथापि उनका उद्देश्य उसके सिद्धान्तो का प्रतिपादन करना नही था। फिर भी सामयिक वातावरण और अभिव्यक्ति की सहज लपेट मे कुछ सामान्य दार्शनिक बातें भी आ गई हैं, जिनका सम्बन्ध पुष्टि-सम्प्रदाय से ही अधिक है।

सूर के समय मे ज्ञान, योग और भक्ति का त्रिकोण संघर्ष चल रहा था। वेदान्ती लोग अन्त करण की शुद्धि, जप, तप, आदि को प्रमुखता देते थे और नाथ-पथी योग को। इधर सन्त-मत, जिसने उक्त दोनो ही सम्प्रदायो से कुछ न कुछ लिया था, निराकार निर्गुण की उपासना का प्रचार कर रहा था; साथ ही साकार की उपासना और भक्ति का आन्दोलन भी जोर पकड चुका था। इस प्रकार भ्रमर-गीत मे निवृत्ति और प्रवृत्ति मार्गो का सघर्ष है।

उद्धव गोपियो की विरह-व्यथा का कारण अज्ञान ही मानते हैं। अत वे गोपियों से कहते हैं—"ज्ञान बिना कहुँवे सुख नाही।[1]" वे परब्रह्म का ही ध्यान करने का उपदेश देते हैं[2]; जिसे जीव अज्ञानवश नही देख पाता।[3] तत्त्व-ज्ञान प्राप्त करके ही गोपियाँ सोना बन सकती हैं :

---

१ सूरसागर ४२२४

२ वही ४३०३

३ वही ४७१३

तत्व भजै वैनी ह्वै जैहौं, पारस परसैं लोहु।
मेरो वचन सत्य करि मानो, छांडो सवको मोहु।[1]

क्योंकि—

जव लगि ज्ञान हृदै नहि आवै।
तव लगि कोटि जतन कर कोऊ, विन विवेक नहि पावै।[2]

किन्तु प्रेम-रस से मत्त भक्ति की प्रतीक गोपियां ज्ञान के पारस को अपने लिए व्यर्थ समझती हैं, वे तो स्वय कृष्ण के प्रेम में सुवर्णमयी हो गई हैं। पारस का महत्त्व लोहे के नजदीक कुछ भी हो, सोने को उसकी क्या जरूरत?

सोहत लौह परसि पारसि को, ज्यों सुवरन वरवानि।
पुनि वह कहा चारु चुम्वक सों लटपटाइ लपटानि।[3]

भगवान् के वियोग मे तडपने वाले भक्त के नयनो के लिये तो उनके दर्शन ही पथ्य हैं, ज्ञान की वात तो शलाका का ही काम करती है।[4] जिनके कान कृष्ण की वेणु का रस पिये हुए हो, उन्हें ज्ञान की कथा?[5]

उद्धव समझे कि ज्ञान की वात घनी वारीक है और गोपियो की बुद्धि मोटी। इसलिए पहले ज्ञान के स्थूल पक्ष 'साधना' को ही इनके गले उतारा जाये। इसलिए वे योग के साधना-पक्ष की मानसिक और शारीरिक—दोनो प्रकार की क्रियाओं को अपनाने के लिए कहते हैं, और फुनगी छोडकर जड पकड लेते हैं.

कर समाधि अन्तरगति ध्यावहु, यह उनको उपदेश।[6]
यह सदेश कह्यो है माधो, करि विचार जिय साधन साधो।
इडा पिंगला सुषमन नारी, सुन्य सहज मे वसत मुरारी।[7]

अब तो गोपियों को—हरि के प्रेम का आस्वादन करने वाली गोपियो को—सन्देह ही हो गया। वे समझने लगी कि उद्धव को कृष्ण ने नहीं भेजा; क्योंकि जिस कृष्ण ने—

अंग-अंग आभूषन अपने, कर करि हमहि वनाए।
सूरदास प्रभु कैसें तुम कर, कंथा जोरि पठाए।[8]

जरूर कुछ दाल में काला है। कहीं उद्धव परिहास ही तो नहीं कर रहे!

सूरदास योग की अपेक्षा भक्ति के महत्त्व का अधिक प्रतिपादन करते हैं, किन्तु वे योग को सर्वथा हीन-दृष्टि से नही देखते। योग का मजाक उड़ाने से उनका तात्पर्य यही

---

१ सूरसागर ४१५७
२ वही ४४०६
३ वही ४१५६
४ वही ४१८८
५ वही ४५४५
६ वही ४१२०
७ वही ४६६७
८ वही ४४६०

है कि भक्ति—योग की अपेक्षा सहज साध्य है। योग की साधना कठिन है, अत सुकुमार नारियो को योग-साधन की सलाह देना एक विषमता मात्र है। उनके भावुक हृदय के लिये तो प्रेम-मार्ग का अनुकरण ही श्रेयस्कर है—

आए हैं ब्रज के हित ऊधो, जुवतिनि को लै जोग।
आसन, ध्यान, नैन मूँदें सखि, कैसे कढ़ै वियोग ॥[1]

सच्चे भक्त का लक्ष्य तो एक ही है—भगवत्प्राप्ति। भगवान् जिस मार्ग से सहज ही मिल जायँ, वही ग्राह्य है। अगर योग द्वारा फौरन ही हरि के मिलने की गारंटी हो, तो गोपियाँ उसे भी ग्रहण करने के लिए तैयार हैं—

ऊधो तो हम जोग करैं।
जो हरि वेगि मिलैं अब हमकौं, वैसे वेष धरैं।[2]

'योगश्चित्तवृत्तिनिरोध' के अनुसार चित्त की वृत्तियो को रोकना ही योग है, किन्तु गोपियो का चित्त तो कृष्ण ने चुरा लिया, फिर योग-साधन कैसा ? कौनसे मन से योग-साधना की जाय ?

ऊधो मन नाही दस बीस।
एक हुतो सो गयो स्याम सग, को अवराधै ईस।[3]

यदि वे अपना मन वापस पा लें, तो इतनी रुचि के साथ लाये हुए योग को अवश्य स्वीकार कर लें।[4] वास्तविक वात तो यह है कि वेदों और उपनिषदो के इस तत्व (योग) को वेचारी अवला कैसे साध सकती हैं ? समाधि लगाना साधारण मानव के वस की वात नही !

यह तो वेद उपनिषद मत हैं, महापुरुष व्रतधारी।
हम अवला अहीर व्रज-वासिन नाही परत सँभारी।[5]

भला निर्गुण ब्रह्म से कैसे प्रेम किया जावे ?

अति अगाध स्रुति वचन अगोचर, मनसा तहाँ न जाई।
जाकैं रूप न रेख -वरन वपु, सग न सखा सहाई।
ता निरगुन सो नेह निरन्तर, क्यो निवहै री माई।[6]

इसीलिए सूर की गोपियाँ सगुन को ही पसन्द करती हैं—

ऊधो निरगुनहि कहत, तुमही सो लेहु।
सगुन मूरति नन्दनन्दन, हमहि आनि देहु।

---

१ सूरसागर ४२०८
२ वही ४४१२
३ वही ४१४४
४ वही ४३३७
५ वही ४५१६
६ वही ४५४२

अगम पंथ परम कठिन, गौन तहाँ नाहिं।
सनकादिक भूलि फिरे, अबला कहँ जाहिं॥[1]

उस निर्गुण के सगुण रूप को पास कर गोपियो का हृदय स्थिर हो गया। अब उन्हे अन्य किसी की आवश्यकता नहीं। चित्त की यह स्थिरता योग से क्या कम है? उन्होंने सगुण के प्रकाश को पा लिया है, जिसके अभाव मे उद्धव का जीवन स्वयं ज्ञान के अन्धकार मे डूबा हुआ है:

इहिं व्रज सरगुन दीप प्रकास्यौ।
सुनि ऊधौ त्रिकुटी त्रिवेद पर, निसिदिन प्रकट अभास्यौ।
सब के उर सरवास नेह भरि, सुमन तिली को वास्यौ।
गुन अनेक ते गुनि कपूर सम, परिमल बारह मास्यौ।
साधन भोग निरजन तेरे, अन्धकार तम नास्यौ।
वा दिन भयो तिहारो आवन, बोलत हो उपहास्यौ।
रहि न सके तुम सीक रूप ह्वै, निरगुन काज उकास्यौ।
बाढी जोति सुकेस देस लौं टूट्यौ ज्ञान मवास्यौ।
दुर्वासिना सलभ सब जारे जे—छै रह्यौ अकास्यौ।

गोपियो के इस कथन से सूरदास के मत का स्पष्टीकरण हो जाता है। उन्होने ज्ञान और योग की अपेक्षा भक्ति को प्रधानता दी है, और भक्ति के क्षेत्र में भी निर्गुण के स्थान में सगुण की उपासना का प्रतिपादन किया है। किन्तु सूर के भ्रमर-गीत का यह पक्ष सर्वथा गौण है। अपने दार्शनिक विचारो को ही व्यक्त करने के लिए उन्होने भ्रमर-गीत की रचना नहीं की। उनका प्रमुख लक्ष्य है—प्रेम की पीर को अभिव्यक्ति करना; जिसके साथ-साथ तत्कालीन समाज मे प्रचलित अन्य धार्मिक विचार धाराओ का भी उद्घाटन स्वत. ही हो गया है। हिन्दी के विद्यार्थी के लिए भ्रमर-गीत का साहित्यिक महत्त्व ही अधिक आकर्षक है। विप्रलम्भ शृङ्गार का इतना उत्कृष्ट उदाहरण अन्यत्र दुर्लभ है।

उद्धव ने यह कह कर कृष्ण का सन्देश और पाती गोपियो को दी; कि—

"कह्यौ तुमकौं ब्रह्म ध्यावन, छाँडि बिषय बिकार।
सूर पाती दई लिखि मोहि, पढ़ौ गोप कुमारि।"[2]

प्रिय-प्रेषित वस्तु के दर्शन से प्रेमी के हृदय मे प्रेम का अन्त स्रोत फूट पडता है और वियोगावस्था में घनीभूत अनुभूति सात्विक भावो के रूप मे विकास पाती है। कृष्ण की पत्रिका को प्राप्त कर गोपियाँ निहाल हो जाती हैं और प्रेम के अतिशय सचार के कारण उद्धव की पहली बात (कह्यौ तुम कौ ब्रह्म ध्यावन) को भूल ही जाती हैं। कृष्ण की पाती उनके लिए अपूर्व सम्पत्ति है, जिसे प्राप्त कर वे फूली नहीं समाती। भावसागर का मन्थन करने वाले सूर ने गोपियो की इस मानसिक दशा की अभिव्यक्ति के लिये कैसे प्रभावपूर्ण अनुभावो की कल्पना की है:

१ सूरसागर (सभा) पद ४५१७
२ वही ,, पद ४१०१

निरखति अङ्क स्याम सुन्दर के, वार-वार लावति छाती ।
लोचन-जल कागद-मसि मिलि कै, ह्वै गई स्याम स्याम की पाती ।[1]

प्रिय-रूप-रस-पिपासु नेत्रो से निर्गत सात्त्विक वाष्प के मसि-मिश्रित हो जाने से तो श्याम की पाती चक्षु इन्द्रिय से देखने मे श्याम ( काली ) दीख पडी थी, परन्तु वियोगावस्था में प्रिय द्वारा प्रेषित होने के कारण वह प्रेम-जागर्ति का साधन होकर भी गोपियो की मानसिक एकाग्रता के फलस्वरूप भावात्मक दृष्टि से उससे भी पहले श्याम ( कृष्णमय ) हो चुकी है; तभी तो वे उसे वार-वार छाती से लगा कर प्रिय के अङ्क के आश्लेष का आनन्द प्राप्त करती हैं। वियोगानल-सतप्त मानस मे प्रिय-प्रेषित वस्तु अपूर्व शीतलता और शान्ति का सञ्चार करती है, परन्तु सच तो यह है कि इस शान्ति के क्षणिक सञ्चार की परिणति प्रिय-मिलन-अभिलाष की तीव्रता मे होती है। यही कारण है कि कृष्ण की याद मे विह्वल गोपियो के कण्ठ से अनायास ही निकल पडता है :

प्राननाथ तुम कर्बाहि मिलौगे, सूरदास प्रभु बाल-सँघाती ।[2]

गोपियो ने इतने सन्देशे भेजे कि मथुरा के कूप सन्देशो से भर गये। जिस पथिक को वे उधर जाता देखती, उसी के द्वारा सन्देश भी भेजतीं। सन्देश ले जाने के डर से पथिको ने उस मार्ग से जाना ही छोड दिया। इतने पर भी जब कृष्ण को उनकी याद आई तो उन्होंने स्वय आने का कष्ट-वहन न कर पत्रिका भेज दी, जिसने वियोग मे योग का सन्देश देकर संयोग की आशा पर ही पानी फेर दिया। ऐसी पत्रिका का क्या किया जाय :

ऊधौ कहा करैं लै पाती ।
जौ लौ मदनगुपाल न देखै, विरह जरावत छाती ।[3]

योग के उपदेश द्वारा उद्धव गोपियो के हृदय से कृष्ण की स्मृति को भी निकालना चाहते हैं। प्रिय से सम्बन्ध-विच्छेद कराने की चेष्टा करने वाले व्यक्ति के प्रति झल्लाहट उत्पन्न होना स्वाभाविक ही है, चाहे वह प्रिय का कितना ही प्रिय क्यो न हो? उद्धव के कृष्ण का त्याग और निर्गुण की उपासना वाले उपदेश को सुनकर गोपियाँ झुँझला उठी। इस झुँझलाहट को व्यक्त करने के लिए सूरदास ने एक भ्रमर की कल्पना की, जो उडता हुआ गोपियो और उद्धव के निकट जा निकला। फिर तो गोपियो ने भ्रमर के बहाने उद्धव पर खूब व्यङ्ग्य-बाणो की वर्षा की। भला उन्हें निर्गुण से क्या लेना? उनके कृष्ण सलामत चाहिये :

रहु रे मधुकर, रहु मतवारे !
कौन काज या निरगुन सौं, चिर जीवहु कान्ह हमारे ।[4]

अन्तिम शब्दो में मानो गोपियो का चिरसञ्चित प्रेम मुखरित हो उठा है। प्रेम की उच्च अनुभूति में स्वार्थ, वासना आदि की गन्ध तक नही रहती, केवल प्रिय के हित को ही

१ सूरसागर (सभा) पद ४१०५
२ वही ,, पद ४१०५
३ वही ,, पद ४११२
४ वही ,, पद ४१२२

कामना होती है। वह चाहे जितना निष्ठुर हो, चाहे जितना अन्याय करे, चाहे सुधि तक भी न ले, परन्तु प्रेमी यही चाहता है :

जहाँ रहौ तहँ कोटि वरप लगि, जियो स्याम सुख सों ही ।

वियोग की अनुभूति भी विचित्र होती है। जहाँ एक ओर गोपियों का नारी-हृदय सौतिया डाहवश मुरली और कुब्जा को उपालम्भ देता हुआ नहीं थकता, वहाँ प्रिय की ममता उनसे यह भी कहला लेती है :

व्याही लाख धरौ दस कुवरी, अन्तहि कान्ह हमारो ?[1]

प्रेम के घनत्त्व में अन्तर्हित यह प्रसार, वियोग की रसात्मक अनुभूति मे हृदय की उदारता के साथ साफ प्रकट हो जाता है, प्रिय के समस्त दोप दृष्टि से ओझल हो जाते हैं; उसके अपराधों से मान के स्थान मे दीनता-मिश्रित सहिष्णुता, निष्ठुरता से विरति के स्थान में अनिर्वचनीय रत्युकर्ष और शठता से अविश्वास के स्थान में विश्वास ही का उदय होता है, यह वस्तुत आश्चर्य की वात है। प्रेम की सीख देने वाले रासविहारी श्याम स्वय कुब्जा के रग में रगकर गोपियो को योग का सन्देश भेज सकते हैं, यह वात उनके गले ही नहीं उतरती। उनकी उक्तियो में इस अविश्वास की साफ अभिव्यक्ति हुई हैं

ऊधो स्याम-सखा तुम साँचे ?
की करि लियो स्वाँग वीचहिं तैं वैसहिं लागत काँचे ।[2]

तथा

ऊधो जाहु तुमहिं हम जाने ।
स्याम तुम्हे ह्याँ नहिं पठायो, तुम हो वीच भुलाने ।[3]

उद्धव कृष्ण के मित्र हैं, यह सम्बन्ध-भावना गोपियो को उनसे चुटकी लेने और उन्हें बनाने के लिये मुखरित कर देती है। कृष्ण को छोडकर निर्गुण को भजने का उपदेश देने वाले उद्धव पर परिहासपूर्ण डाँट डालती हुई वे कहती हैं .

जैसी कही हमहिं आवत ही, औरनि कहि पछिताते ।
अपनो पति तजि और वतावत, मेहमानी कछु खाते ।

अपने पति को त्याग कर और का उपदेश देने वाले व्यक्ति को क्या नारी सहन कर सकती है ? ऐसे व्यक्ति की पूजा हो जाना कोई आश्चर्य की वात नही। परन्तु कृष्ण से सम्बन्ध होने के कारण उद्धव को यह कहकर भी पछताना नही पड़ा और इसी के कारण उन्हें 'कपट चतुरई साने', 'धूत' और 'वे सरम' जैसे स्नेह भरे हुए खिताव मिल सके।[4] सूर के प्रेम-परिहास के विपय में स्व० आचार्य रामचन्द्र शुक्ल लिखते हैं

"प्रेम के जिस हास-क्रीडामय स्वरूप को सूर ने लिया है, विप्रलम्भ दशा के अश्रु

१ सूरसागर (सभा) पद ४११३
२ वही ,, पद ४१३४
३ वही ,, पद ४१३६
४ वही ,, पद ४१३८-४२ तथा ४१४३

ौर दीर्घ निःश्वास के बीच-बीच में भी बराबर उसकी क्षणिक और क्षीण रेखा झलक जाती है।"[1]

गोपियो के द्वारा प्रेम-मार्ग को ही अपनाये रहने का आग्रह पाकर भी उद्धव योग-योग ही गाये चले जाते है, तो उन्हे कुछ और झुँझलाहट आ जाती हैं। वे उद्धव को सलाह देती हैं क कदाचित् तुम्हें सन्निपात हो गया है। पहले इसका उपाय तो कर लो, पीछे ही किसी को उपदेश देने का कष्ट करना :

समुझि न परति तिहारी ऊधो।
ज्यों त्रिदोष उपजैं जक लागत, बोलत बचन न सूधो।
आपुन को उपचार करो अति, तब औरनि सिख देहु।
बडो रोग उपज्यो है तुमकों, भवन सवारें लेहु।[2]

शुष्क योग की बातें सुनते-सुनते और उद्धव को बनाते-बनाते कृष्ण की स्मृति पुनः उनके प्रेम को उद्बुद्ध कर देती है और वे कृष्ण-दर्शन के लिये भटकती हुई आँखो की दयनीय दशा का मर्मस्पर्शी चित्रण करती हैं। कृष्ण ने उन्हे भुला दिया, यह कितनी विडम्बना है—

वे हरि बातें क्यो बिसरी ?
आवत राधा पथ चरन-रज हित सों अङ्क भरी।
भाँति-भाँति किसलय कुसुमावलि, सेज्या सोभ करी।
सुरति स्नमित स्यामा रस-रंजित, सोवति रंग भरी।
आपुन कुसुम-व्यजन कर लीन्हे, करत मरुत लहरी।
गोचारण मिस जात सघन वन, मुरली अधर धरी।
नाद-प्रनालि प्रवेश घोष मैं, रिझवत तिय सिगरी।[3]

अभी-अभी जो गोपियाँ कृष्ण और उद्धव को खरी-खोटी सुना रही थी, संयोग-घटनाओ की स्मृति में तथा उद्दीप्त वियोग-संताप में उनकी दशा कितनी शोचनीय हो गई है ? वे दीनता पूर्वक कृष्ण के दर्शन की याचना करती हैं। उन्हे और कुछ अभीष्ट नहीं।

ऊधो हमरो दोष नहि कछु, वै प्रभु निपट कठोर।
हम हरि-नाम जपति हैं निसदिन, जैसे चंद चकोर।
हम दासी बिन मोल की ऊधो, ज्यों गुडिया बिनु डोर।
सूरदास प्रभु दरसन दीजै, नाही मनसा और।[4]

अतीत की मधुर स्मृति से विह्वल गोपिकाओं के मानस से विप्रलम्भ-रस की जो निर्मल धारा बही, उसमें उद्धव के ज्ञान का अहङ्कार-मैल घुल गया। गोपियों को कुछ नही सुहाता। जिस

१ सूरदास (आचार्य शुक्ल) पृष्ठ २२१-२२२
२ सूरसागर (सभा) पद ४१४७
३ वही पद ४२५१
४ वही पद ४२५३

प्रेम-बाण की कठिन चोट लगी ही नही, वह उनका दुख-दर्द क्या जाने ? अन्धे के आगे रोने से क्या लाभ ? उद्धव से प्रेम-कथा का कहना घास काटना है, फिर भी उनका हृदय अपनी व्यथा को उँडेल कर हल्का होना चाहता है। वे अनेक प्रकार से अपनी दीन दशा का वर्णन करती है और अन्त मे उद्धव के हाथ कृष्ण को अपनी पत्रिका और सदेश भेजती हैं।

ऊधौ इक पतिया हमारी लीजै।
चरनि लागि गोविन्द सौं कहियौ, लिखौ हमारी दीजै।
हम तौ कौन रूप गुन आगरि, जिहिं गुपाल जू रीझैं।
निरखत नैन नीर भरि आये, अरु कचुकि पट भीजैं।
तलफत रहति मीन चातक, ज्यौं जल बिनु तृषा न छीजैं।
अति व्याकुल अकुलाति बिरहिनी, सुरति हमारी कीजै।
अँखियाँ खरी निहारति मधुवन, हरि बिनु ब्रज विष पीजै।
सूरदास प्रभु कबहिं मिलेगे, देखि देखि मुख जीजै।[1]

उनका अभिलाष यही है कि कृष्ण उन्हें याद करते रहें। नैराश्य पूर्ण प्रेमी हृदय के सतोष का यह कितना सूक्ष्म और दृढ आधार है :

नदनंदन सौं इतनी कहियौ।
जद्यपि ब्रज अनाथ करि डारचौ, तद्यपि सुरति फिरउ चित रहियौ।
तिनका तोर करहु जनि हमसौ, एक बास की लाज निबहियौ।[2]

'एक बास की लाज निबहियौ' शब्दों में गोपियो की निरीहता और दीनता की चरम काष्ठा है, कृष्ण के स्नेह और सहानुभूति को जागरित करने के लिए साहचर्य की स्मृति दिलाने के अतिरिक्त उनके पास उपाय ही क्या है ? वे कृष्ण के साथ हँसी-खेली और उठी-बैठीं हैं। अब कृष्ण बडे हो गए हैं, वे राजा हैं, उन पर कुछ जोर नही चल सकता। बस एक बास का ध्यान ही उन्हें गोपियो की सुधि लेने को प्रेरित कर सकता है। इतने पर भी जब उन्हें सन्तोष नहीं होता तो वे नन्द, यशोदा और गायो की दयनीय दशा सुनाने को कहती हैं। उनका एकमात्र उद्देश्य है—कृष्ण-दर्शन। वे जैसे भी आवें, उद्धव को अपनी समझ से वैसे ही कहना चाहिए।

तुम कहियौ जैसे गोकुल आवैं।
दिन दस रहे भली सो कीन्ही, अब जनि गहरु लगावै।
नहिं न सुहात कछू हरि तुम बिनु, कानन भवन न भावै।
धेनु विकल अति चरति नही तृन, बच्छ न पीवन धावैं।
देखत अपनी आँखिनि तुमही हम कहि कहा जनावै।
सूरदास प्रभु कठिन होत कत, वै अजनाथ कहावै।[3]

१ सूरसागर (सभा) पद ४९८२
२ वही ,, पद ४९८४
३ वही ,, पद ४८८६

परन्तु उनके प्रभु ऐसे कठोर तो नहीं हैं। उन पर कुब्जा ने ही कुछ जादू कर दिया है। गोपियाँ झुँझला उठती हैं और कुब्जा को भला-बुरा कहकर अपनी मनोगत स्त्री-सुलभ सापत्न्य-जनित ईर्ष्या व्यक्त करती हैं। उनकी उक्तियाँ पारदर्शी हैं, जिनके बीच से उनका वियोग-व्यथित हृदय स्पष्ट झलक रहा है

ऊधो अब कछु कहत न आवै।
सिर पर सौति हमारै कुबिजा, चाम के दाम चलावै।
कछु इक मंत्र करयौ चँदन मैं, तातैं स्यामहिं भावै।
अपनैं ही रँग रचे साँवरे, सुक ज्यौं बैठि पढावै।
तब जो कहत असुर की दासी, अब कुल-बधू कहावै।
नटिनी लौं कर लिये लकुटिया, कपि ज्यौं नाच नचावै।
टूट्यौ नातौ या गोकुल कौ, लिखि-लिखि जोग पठावै।
सूरदास प्रभु हमहिं निदरि, दाढे पर लोन लगावै।[1]

यद्यपि प्रेमी के लिये प्रिय का वियोग असह्य होता है और वह सर्वदा उसे अपने साथ देखना चाहता है, परन्तु स्वय दुःख झेलकर भी वह प्रिय को दुःखी देखना नहीं चाहता। यदि कहीं दुःखमय स्थान पर उसे रहना पडे, तो वह अकेला रहकर वियोग के असह्य सताप को सहने के लिये तैयार हो जाता है, किन्तु अपने प्रिय को उस स्थान के दुःखों में डालना नही चाहता। गोपियाँ कृष्ण के दर्शन के लिये तडपती हैं, परन्तु फिर भी यह नहीं चाहती कि वे वियोगी ब्रज की विषम परिस्थिति से उद्भूत दुःख में पड़ें.

ऊधौ इतनी जाइ कहौ।
सबै बिरहिनी पा लागति हैं, मथुरा कान्ह रहौ।
भूलिहुँ जनि आवहु इहिं गोकुल, तपति तरनि ज्यौं चन्द।
सुन्दर बदन स्याम कोमल तन, क्यौं सहिहैं नँद नँद।[2]

सूर के वियोग वर्णन की पूर्णता देखे ही बन पडती है। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल की सम्मति है—'वियोग की जितनी अन्तर्दशाएँ हो सकती हैं, जितने ढगों से उन दशाओं का साहित्य में वर्णन हुआ है और सामान्यत. हो सकता है, वे सब उसके भीतर मौजूद हैं।'[3] रीति-आचार्यों ने विरह की ग्यारह अवस्थाओं का उल्लेख किया है—

(१) अभिलाषा, (२) चिन्ता, (३) स्मरण, (४) गुण-कथन, (५) उद्वेग, (६) प्रलाप, (७) उन्माद, (८) व्याधि, (९) जडता, (१०) मूर्च्छा, और (११) मरण।

सूर के अनेक पदो में इन अवस्थाओं का वर्णन हुआ है। यहाँ सक्षेप में इनके उदाहरण दिये जाते हैं·

(अभिलाषा)

ऐसे समय जो हरि जू आवहिं।
निरखि निरखि वह रूप मनोहर, नैन बहुत सुख पावहिं।

---

१ सूरसागर (सभा) पद ४२५७
२ वही ( ,, ) पद ४३८५
३ सूरदास (आ० शुक्ल) पृष्ठ १८७

प्रेम-बाण की कठिन चोट लगी ही नहीं, वह उनका दुख-दर्द क्या जाने ? अन्धे के आगे रोने से क्या लाभ ? उद्धव से प्रेम-कथा का कहना घास काटना है, फिर भी उनका हृदय अपनी व्यथा को उँडेल कर हल्का होना चाहता है। वे अनेक प्रकार से अपनी दीन दशा का वर्णन करती है और अन्त में उद्धव के हाथ कृष्ण को अपनी पत्रिका और संदेश भेजती हैं।

ऊधो इक पतिया हमारी लीजै।
चरनि लागि गोविन्द सौं कहियो, लिखौ हमारौ दीजै।
हम तौ कौन रूप गुन आगरि, जिहिं गुपाल जू रीझै।
निरखत नैन नीर भरि आये, अरु कंचुकि पट भीजै।
तलफत रहति मीन चातक, ज्यौं जल बिनु तृषा न छीजै।
अति व्याकुल अकुलाति बिरहिनी, सुरति हमारी कीजै।
अँखियाँ खरी निहारति मधुवन, हरि बिनु ब्रज विष पीजै।
सूरदास प्रभु कबहिं मिलेंगे, देखि देखि मुख जीजै।[१]

उनका अभिलाष यही है कि कृष्ण उन्हे याद करते रहें। नैराश्य पूर्ण प्रेमी हृदय के संतोष का यह कितना सूक्ष्म और दृढ आधार है

नंदनंदन सौं इतनी कहियो।
जद्यपि ब्रज अनाथ करि डारयौ, तद्यपि सुरति फिरउ चित रहियौ।
तिनका तोर करहु जनि हमसौं, एक बास की लाज निबहियो।[२]

'एक बास की लाज निबहियौ' शब्दों में गोपियो की निरीहता और दीनता की चरम काष्ठा है, कृष्ण के स्नेह और सहानुभूति को जागरित करने के लिए साहचर्य की स्मृति दिलाने के अतिरिक्त उनके पास उपाय ही क्या है ? वे कृष्ण के साथ हँसी-खेली और उठी-बैठी हैं। अब कृष्ण बडे हो गए हैं, वे राजा हैं, उन पर कुछ जोर नही चल सकता। बस एक बास का ध्यान ही उन्हें गोपियो की सुधि लेने को प्रेरित कर सकता है। इतने पर भी जब उन्हे सन्तोष नहीं होता तो वे नन्द, यशोदा और गायो की दयनीय दशा सुनाने को कहती हैं। उनका एकमात्र उद्देश्य है—कृष्ण-दर्शन। वे जैसे भी आवें, उद्धव को अपनी समझ से वैसे ही कहना चाहिए।

तुम कहियो जैसे गोकुल आवैं।
दिन दस रहे भली सो कीन्ही, अब जनि गहरु लगावैं।
नहिं न सुहात कछू हरि तुम बिनु, कानन भवन न भावैं।
धेनु विकल अति चरति नही तृन, बच्छ न पींवन धावैं।
देखत अपनी आँखिनि तुमही हम कहि कहा जनावैं।
सूरदास प्रभु कठिन होत कत, वै अजनाथ कहावैं।[३]

---

१ सूरसागर (सभा) पद ४६८२
२ वही ,, पद४६८४
३ वही ,, पद ४८८६

परन्तु उनके प्रभु ऐसे कठोर तो नही हैं। उन पर कुब्जा ने ही कुछ जादू कर दिया है। गोपियाँ झुँझला उठती हैं और कुब्जा को भला-बुरा कहकर अपनी मनोगत स्त्री-सुलभ सापत्न्य-जनित ईर्ष्या व्यक्त करती हैं। उनकी उक्तियाँ पारदर्शी है, जिनके बीच से उनका वियोग-व्यथित हृदय स्पष्ट झलक रहा है

ऊधौ अब कछु कहत न आवै।
सिर पर सौति हमारैं कुबिजा, चाम के दाम चलावै।
कछु इक मत्र करयौ चँदन मैं, तातैं स्यामहिं भावै।
अपने ही रँग रचे साँवरे, सुक ज्यौं बैठि पढावै।
तब जो कहत असुर की दासी, अब कुल-बधू कहावै।
नटिनी लौं कर लिये लकुटिया, कपि ज्यौं नाच नचावै।
टूट्यौ नातौ या गोकुल कौ, लिखि-लिखि जोग पठावै।
सूरदास प्रभु हमहिं निदरि, दाढे पर लोन लगावै।[१]

यद्यपि प्रेमी के लिये प्रिय का वियोग असह्य होता है और वह सर्वदा उसे अपने साथ देखना चाहता है, परन्तु स्वय दु:ख झेलकर भी वह प्रिय को दु खी देखना नहीं चाहता। यदि कही दु खमय स्थान पर उसे रहना पडे, तो वह अकेला रहकर वियोग के असह्य सताप को सहने के लिये तैयार हो जाता है, किन्तु अपने प्रिय को उस स्थान के दु खो में डालना नही चाहता। गोपियाँ कृष्ण के दर्शन के लिये तडपती हैं, परन्तु फिर भी यह नही चाहती कि वे वियोगी ब्रज की विषम परिस्थिति से उद्भूत दु ख में पडें

ऊधौ इतनी जाइ कहौ।
सबै बिरहिनी पा लागति हैं, मथुरा कान्ह रहौ।
भूलिहुँ जनि आवहु इहिं गोकुल, तपति तरनि ज्यौं चन्द।
सुन्दर बदन स्याम कोमल तन, क्यौं सहिहैं नँद नँद।[२]

सूर के वियोग वर्णन की पूर्णता देखे ही बन पडती है। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल की सम्मति है—'वियोग की जितनी अन्तर्दशाएँ हो सकती हैं, जितने ढगो से उन दशाओ का साहित्य में वर्णन हुआ है और सामान्यत हो सकता है, वे सब उसके भीतर मौजूद हैं।'[३] रीति-आचार्यो ने विरह की ग्यारह अवस्थाओ का उल्लेख किया है—

(१) अभिलाषा, (२) चिन्ता, (३) स्मरण, (४) गुण-कथन, (५) उद्वेग, (६) प्रलाप, (७) उन्माद, (८) व्याधि, (९) जडता, (१०) मूर्च्छा, और (११) मरण।

सूर के अनेक पदो में इन अवस्थाओ का वर्णन हुआ है। यहाँ सक्षेप में इनके उदाहरण दिये जाते हैं

(अभिलाषा)

ऐसे समय जो हरि जू आवहिं।
निरखि निरखि वह रूप मनोहर, नैन बहुत सुख पावहिं।

---

१ सूरसागर (सभा) पद ४२५७
२ वही ( ,, ) पद ४३८५
३ सूरदास (आ० शुक्ल) पृष्ठ १८७

कबहुँक संग जु हिलि मिलि खेलहिं, कबहुँक कुंज बुलावहिं ।।
बिछुरे प्रान रहत नहिं घट मैं, सो पुनि आनि जियावहिं ।
अबकैं चलत जानि सूरज-प्रभु, सब पहिलैं उठि धावहिं ।[१]

(चिन्ता)

ऊधो अँखियाँ अति अनुरागी ।
इक टक मग जोवति अरु रोवति, भूलेहुँ पलक न लागी ।
बिनु पावस पावस करि राखी, देखत हो बिदमान ।
अब धौं कहा कियौ चाहत हौ, छाँडौ निरगुन ज्ञान ।[२]

(स्मृति)

मेरे मन इतनी सूल रही ।
वे बतियाँ छतियाँ लिखि राखी, जे नँदलाल कहीं ।[३]

(गुण-कथन)

एक द्यौस कुञ्जनि में माई ।
नाना कुसुम लेइ अपनैं कर, दिए मोहिं सौं सुरति न जाई ।
इतने मैं घन गरजि वृष्टि करी, तनु भीज्यौ मो भई जुडाई ।
कंपत देखि उढ़ाइ पीत-पट, लै करुनामय कंठ लगाई ।
कहँ वह प्रीति रीति मोहन की, कहँ अब धौं ऐती निठुराई ।
अब बलबीर सूर-प्रभु सखि री, मधुबन बसि सब प्रीति भुलाई ।[४]

(उद्वेग)

तुम्हारी प्रीति किधौ तरवारि ।
दृष्टि-धार धरि हती जु पहिलैं, घायल सब ब्रजनारि ।
गिरी सुमार खेत वृन्दावन, रन मानी नहिं हारि ।
बिह्वल बिकल सँभारति छिनु-छिनु बदन-सुधा-निधि वारि ।[५]

(प्रलाप)

सखि मिलि करौ कछुक उपाउ ।
मार मारन चढ्यौ बिरहिनि, निदरि पायौ दाउ ।
हुतासन-धुज जात उन्नत, चल्यौ हरि-दिस बाउ ।[६]

---

१ सूरसागर ( सभा ) पद ४००
२ वही ,, पद ४१६१
३ वही ,, पद ४०१३
४ वही ,, पद ४००२
५ वही ,, पद ४२८०
६ वही ,, पद २७०३

(व्याधि)

बिनु गुपाल बैरिनि भइ कुंजैं।
तब वै लता लगति तन सीतल, अब भईं विषम ज्वाल की पुंजैं।
वृथा बहति जमुना खग बोलत, वृथा कमल-फूलनि अति गुंजैं।
पवन, पान, घनसार, सजीवन, दधिसुत किरनि भानु भई भुंजैं।[१]

(उन्माद)

ऊधो इतनी कहियो जाइ।
अति कृस गात भईं ये तुम बिनु, परम दुखारी गाइ।
जल-समूह बरषति दोउ अँखियाँ, हूँकति लीन्हे नाउँ।
जहाँ जहाँ गोदोहन कीन्हौ, सूँघति सोई ठाउँ।[२]

(जड़ता)

देखी मैं लोचन चुवत अचेत।
मनहुँ कमल ससि त्रास ईस कौ, मुक्ता गनि गनि देत।
कहुँ कंकन कहुँ गिरी मुद्रिका, कहुँ टाड कहुँ नेत।
चेतति नही चित्र की पुतरी, समुझाई सोचेत।[३]

(मूर्च्छा)

तब तैं इन सबहिनि सचु पायौ।
जब तैं हरि संदेस तुम्हारौ, सुनत ताँवरौ आयौ।
फूले ब्याल दुरे ते प्रगटे, पवन पेट भरि खायौ।[४]

(मरण)

अति मलीन वृषभानु कुमारी।
हरि-स्रम-जल भींज्यौ उर-अञ्चल, तिहिं लालच न धुवावति सारी।
अधमुख रहति अनत नहिं चितवति, ज्यौं गथ हारे थकित जुवारी।
छूटे चिकुर बदन कुम्हिलाने, ज्यौं नलिनी हिमकर की मारी।
हरि सदेस सुनि सहज मृतक भई, इक बिरहिनि दूजे अलिजारी।[५]

'भ्रमर-गीत' सूर की सर्वश्रेष्ठ रचना है, इसमें एक ओर विप्रलम्भ शृङ्गार की उद्दाम सरिता का अबाध प्रवाह ब्रज-नारियों के नयनाम्बु से पूरित होकर उमड़ता हुआ पाठक की मनोभूमि को आप्लावित करता चलता है, और दूसरी ओर सगुण भक्ति का निर्झर ऊँची-नीची

---

१ सूरसागर (सभा) पद ४६८६
२ वही ,, पद ४६८८
३ वही ,, पद ४७३१
४ वही ,, पद ४७५६
५ वही ,, पद ४६६१

में, आधुनिक शिष्ट-जन की दृष्टि में चाहे वे असम्भ ही क्यो न सही, सस्कृति के सच्चे पोषक और उज्जीवक हैं। साराश यह है कि सस्कृति वह सूक्ष्म भावनात्मक तत्त्व है, जो हृदय की प्रेरणा से बाह्य आचारो में प्रस्फुटिक होकर भी सूक्ष्मता के निकट ही अधिक रहता है; और सभ्यता वह तत्त्व है, जो हृदय की अपेक्षा बुद्धि से अधिक सम्बन्ध रखता है। उसकी जड़ें सूक्ष्म की अपेक्षा स्थूल मे अधिक गहरी उतरी हुई होती हैं, अर्थात्—वह भौतिकता की ओर अधिक झुकी होती हैं, इसीलिए सस्कृति की अपेक्षा सभ्यता अधिक परिवर्तनशील भी है।

## लोक-जीवन और सस्कृति

जैसा कि कहा जा चुका है, यदि किसी देश की सस्कृति का वास्तविक रूप देखना हो, तो वहाँ के लोक-जीवन को देखना चाहिए। जन-जीवन में प्रचलित रूढ़ियो को 'अन्ध-विश्वास' की फूंक से उडा देना श्रेयस्कर नही। इन्ही रूढियो पर सस्कृति के विशाल प्रासाद का ढाँचा खडा है। उनका सावधान अध्ययन सस्कृति के विकास मे महत्त्व-पूर्ण शृङ्खला जोड सकता है। विविध पर्वों और उत्सवों के अवसर पर विशेष आचारों का पालन आज भले ही रूढ़ि बन कर रह गया हो, किन्तु वह अतीत की किसी गौरवमयी वास्तविकता की ओर सकेत अवश्य करता है। उदाहरणार्थ—'अहोई अष्टमी' और 'करवा चौथ' के पर्वों पर स्त्रियो द्वारा विशिष्ट देवियो की आकृतियाँ गृह-भित्ति पर चित्रित करने की प्रथा उत्तरी भारत में सर्वत्र पाई जाती है। इसका धार्मिक और पौराणिक महत्त्व चाहे कुछ भी हो, किन्तु ललित-कलाओ के प्रति भारतीय अभिरुचि के औत्सुक्य का यह स्पष्ट निदर्शन है। यहाँ चित्रकला का चौंसठ कलाओ में एक विशिष्ट स्थान रहा है, और प्रत्येक किशोरी के लिए इसमें दक्षता प्राप्त करना आवश्यक समझा जाता था। उपर्युक्त प्रथा भारतीय जीवन की इस वास्तविकता का उद्घाटन करती है। इसी प्रकार साँझी रखने की प्रथा मूर्तिकला के प्रति सम्मान की परिचायिका है। नि सन्देह हमारे गाँव किसी समय अत्यन्त स्वस्थ और सस्कृत थे। गाँवो की स्थापत्य-कला, स्त्रियो द्वारा बनाई गई चित्रकला, मूर्ति तथा देवताओ की मूर्तियो से जान पडता है कि यथार्थ सस्कृति हमारे ग्रामीण जीवन में ही थी।

## लोक-साहित्य और संस्कृति

यह कहा जाता है कि साहित्य जीवन की अभिव्यक्ति है। शिष्ट साहित्य के विषय में यह उक्ति कुछ अशो में लागू नहीं भी हो सकती, क्योंकि शिष्ट-जीवन कृत्रिम जीवन होता है और सभ्यता के फेर मे वह बहुत-सी बातो पर पर्दा डाल देता है। यह कृत्रिमता इतनी बढ चुकी है कि इसके अभाव के कारण प्राकृतिक जीवन को 'ग्राम्य' कह कर तिरस्कृत किया जाता है। ग्राम्य और गँवार शब्द असभ्य और हेय के पर्यायवाची बन गए हैं। काव्य-शास्त्रियो के फतवे के अनुसार 'ग्राम्यत्व' एक दोष ही मान लिया गया है। वस्तुत. लोक-साहित्य ही जीवन के अधिक निकट पाया जाता है, क्योंकि वह शिष्ट-साहिय की भाँति सधे-बँधे रूप और पूर्व निर्मित साँचे मे न ढाला जाकर वन्य निर्झर के समान स्वतन्त्र गति से चलता है। शिष्ट-साहित्य में भाव, बुद्धि, तर्क, युक्ति—सभी का सस्कृत रूप रहता है। प्राकृतिक सामग्री को कलात्मक रूप देने के लिए शिष्ट कवि कल्पना का गहरा रग चाढ देता है। वह जीवन की वास्तविकताओ की चोटी पकडता है, जबकि लोक-साहित्य उनके मौलिक स्वरूप को अभिव्यक्त करता है। इसलिए लोक-साहित्य में चाहे कलात्मक सौन्दर्य का अभाव दीख पडे, किन्तु सत्य और शिव का सच्चा स्वरूप उसके प्रकृत सौन्दर्य का

हृदयहारी स्वरूप प्रस्तुत करता है। नरसी का चरित, जहारपीर के झूलने, ढोलामारू का कथानक तथा भर्तृहरि और गोपीचन्द के गीत महाकाव्य के लक्षणो से कोसो दूर भले ही पडते हो, किन्तु सम-सामयिक जीवन के विविध पक्षो का चित्रण करने मे उनसे बहुत आगे दिखाई देते हैं। तत्कालीन सामाजिक और धार्मिक विचार धाराओ का जैसा सङ्गम इनमें प्रस्तुत हुआ है, वैसा आधुनिक महाकाव्यो में कहां ? इसी प्रकार डुकरिया पुराण का कहानी-साहित्य और गीत-साहित्य भी बडा ही समृद्ध है—आकार की दृष्टि से ही नहीं, अभिव्यक्ति की दृष्टि से भी। उदाहरण के लिए विवाह के अवसर पर आंधी-पानी को बांधने वाले गीत भारतीय जीवन पर तान्त्रिक प्रभाव के सूचक हैं। रोग दूर करने के लिए झाड-फूंक और टोने का प्रचलन भी इसी की ओर सकेत करता है।

## भारतीय संस्कृति मे व्रज का महत्त्व

सस्कृति वास्तव मे एक व्यापक और गतिमान् वस्तु है, जिसे किसी प्रकार की परिभाषा अथवा सीमा मे नही बांधा जा सकता। अनादिकाल से मानव-सस्कृति में विकास होता रहा है। इसलिए सस्कृति से उस स्थिति का बोध होता है, जो समाज के विकास-क्रम की निर्देशिका है, यह एक प्रकार से प्रकृति-सिद्ध है। मानव की सम्पूर्ण जीवन शक्तियो और प्रगतिशील साधनाओ का सामूहिक रूप सस्कृति कहलाता है। इसलिए किसी देश या क्षेत्र विशेष की सस्कृति उस महान् सस्कृति का एक अग ही ठहरती है। प्रत्येक देश प्रत्येक काल मे अपनी-अपनी परिस्थितियो और साधनो के अनुसार इस व्यापक सस्कृति मे योगदान देता रहा है, और देता रहेगा। दैशिक या प्रादेशिक सस्कृतियाँ अगभूत हो सकती हैं। हां, योग-दान की मात्रा में अन्तर अवश्य होता है। जब हम भारतीय सस्कृति का नाम लेते हैं, उस समय इस सस्कृति के उन व्यापक तत्त्वो और मानव के विकास-क्रम मे योग देने वाले शाश्वत सिद्धान्तो की ओर हमारा ध्यान जाता है, जो व्यापक सस्कृति के वृक्ष को पल्लवित एव पुष्पित करने मे सहायक रहे हैं। इस प्रकार सस्कृति समाज की उपज है, जिसमे मानव-समाज के लौकिक, पारलौकिक, धार्मिक, राजनीतिक तथा सामाजिक अभ्युदय के उपयुक्त मन, बुद्धि, अहकार आदि की चेष्टाएँ और सस्कार सम्मिलित हैं। जीवन का कोई अग इससे अछूता नही है। साहित्य, सगीत, कला, दर्शन, धर्म, विज्ञान आदि सभी तक सस्कृति का विस्तार है। सस्कृति की इस व्यापक परिभाषा में सस्कृति और सभ्यता दोनो का समावेश हो जाता है। हम पहले कह आये हैं कि सस्कृति का साक्षात् सम्बन्ध आत्मा के अभ्युत्थान से है, और सभ्यता का शरीर की साज-सज्जा और मनो-विकारो से, पर सामाजिक जीवन मे दोनो अन्योन्याश्रित हैं। अन्तर केवल पारिभाषिक है, क्योकि दोनो ही मानव-विकास से सम्बन्ध रखती हैं। एक का क्षेत्र मानसिक एव पारमार्थिक विकास है, तो दूसरी का पार्थिव।

भारतीय सस्कृति के अध्येताओ ने उसे कई कालो में विभाजित किया है, परन्तु वह विभाजन हमारी दृष्टि से काल्पनिक ही है। सस्कृति स्वय अविभाज्य है। उसके उदय, विकास और अभ्युदय का कोई निश्चित काल नहीं है। फिर भी विषय-विवेचन के सौन्दर्य के लिए भारतीय सस्कृति को विभिन्न कालो में विभाजित किया जा सकता है। सामूहिक रूप से भारतीय सस्कृति की कुछ ऐसी विशेषताएँ हैं, जो सर्वकालावच्छिन्न कही जा सकती हैं। भारतीय सस्कृति की प्राचीनता में अब किसी को सन्देह नही है। साथ ही साथ उसकी

समन्वय-भावना, विकास-शीलता, सर्वाङ्गीणता और उदारता भी उसके सर्वमान्य गुण हैं। अध्यात्मपरता भारतीय सस्कृति का मूल तत्त्व है। यह अध्यात्मपरता और समन्वय की भावना भारतीय सस्कृति के ऐसे गुण हैं, जिनकी अभिव्यक्ति समाज के प्रत्येक क्षेत्र मे हुई है। सम्पूर्ण वाङ्मय, कला और साहित्य, शासन और समाज, लोक और परलोक, इन दोनो तत्त्वो से ओत-प्रोत हैं। दूसरे देशो की सस्कृतियो को आत्मसात् अथवा समन्वित करने की अपूर्व शक्ति भारतीय सस्कृति में है। यह शक्ति ही वास्तव में भारतीय सस्कृति की जीवनदायिनी अमोघ शक्ति है।

भारतीय सस्कृति की कुछ देशगत विशेषताएँ भी रही हैं, और कुछ क्षेत्रीय विशेषतएँ भी। सामूहिक रूप से भारतीय सस्कृति आर्य सस्कृति के नाम से अभिहित होती रही है। आधुनिक इतिहासकारो ने आर्येतर सस्कृति के तत्त्वो की भी खोज की है और यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि भारतवर्ष में प्राचीन काल से ही कई सस्कृतियो का सङ्गम रहा है। आधुनिक आलोचकों ने सस्कृति को और भी कई रूपों में बाँटा है, जैसे—राष्ट्रीय सस्कृति, प्रादेशिक सस्कृति, क्षेत्रीय सस्कृति, ग्रामीण सस्कृति, नागरिक सस्कृति; आदि। भारतीय सस्कृति के सम्बन्ध में जब हम व्रज सस्कृति का नाम लेते हैं, तो हमे एक क्षेत्रीय सस्कृति का बोध होता है; अर्थात्—उस क्षेत्र के विभिन्न सस्कार, रीति-रिवाज, वेष-भूषा, परम्पराएँ, कर्म-काण्ड पर्व, उत्सव और खान-पान आदि कैसे रहे हैं, तथा मानव के विकास मे इन सब का क्या योगदान रहा है।

व्रज शब्द भारतीय वाङ्मय में बड़ा पुराना है, पर इसका प्रयोग क्षेत्र अथवा प्रदेश विशेष के लिए अपेक्षाकृत बाद मे हुआ है। ऋग्वेद में व्रज शब्द का प्रयोग 'गोष्ठ' अथवा 'गोशाला' के अर्थ में हुआ है। महाभारत में भी इसका प्रयोग देश अर्थ में न होकर, बडे-बडे सीगो वाली गायो के निवास-स्थान के अर्थ में हुआ है। पुराणों मे अवश्य ही यह शब्द देश-वाचक मिलता है। हरिवश-पुराण, वायु-पुराण, श्रीमद्भागवत-पुराण, वाराह-पुराण, पद्म-पुराण आदि में व्रज की चर्चा है। व्रज की सीमा के सम्बन्ध में भी कुछ मत-भेद के साथ पुराणो में उल्लेख हुआ है। सम्भवत प्रदेश के अर्थ मे व्रज का प्रयोग १३ वी शताब्दी के पश्चात् ही हुआ, और उसी समय यहाँ की भाषा का नाम भी 'व्रज-भाषा' हुआ। श्रीकृष्णदत्त वाजपेयी ने बडे सुन्दर ढंग से व्रज का इतिहास प्रस्तुत किया है,[१] जिससे व्रज के महत्त्व पर अच्छा प्रकाश पडता है।

भारतीय इतिहास में व्रज के पुनीत क्षेत्र का महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस क्षेत्र में विकसित सस्कृति की छाप समूचे उत्तर भारत का सस्कृति पर आज भी देखी जा सकती है। सास्कृतिक और राजनीतिक—दोनों ही दृष्टियो से इसका अमिट प्रभाव पडा। प्राचीन काल में यह भू-भाग शूरसेन जनपद के नाम से प्रसिद्ध, और भारत के जनपदो में विशेष रूप से समादृत था। जिसका राजनीतिक प्रभाव से भी अधिक महत्त्वपूर्ण प्रभाव भाषा, धर्म और कला के क्षेत्र में पडा; और यह कहने की आवश्यकता नहीं कि ये तीनों ही वस्तुएँ सस्कृति के आधारभूत तत्त्व माने जातेहैं।

---

१ व्रज का इतिहास, श्रीकृष्णदत्त वाजपेयी, प्रकाशक —व्रज-साहित्य-मण्डल, मथुरा।

इस प्रदेश की भाषा किसी समय शौरसेनी के नाम से सकेतित होती थी। शौरसेनी प्राकृत को सस्कृत साहित्य में एक महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है, और यह दावे के साथ कहा जा सकता है कि अन्य प्राकृतो की अपेक्षा इसमें माधुर्य-गुण की अधिकता थी। यही कारण है कि कुछ ऐतिहासिक कारणो और साहित्यिक परम्पराओ के प्रभाव से कविता की भाषा के रूप में महाराष्ट्री के प्रतिष्ठित हो जाने पर भी उच्च वर्ग के स्त्री पात्रो की भाषा के रूप मे शौरसेनी ही सस्कृत नाटककारो को अधिक आकृष्ट कर सकी। इसी से उद्भूत व्रज-भाषा का साहित्य के क्षेत्र मे शताब्दियों तक अटल साम्राज्य रहा और आधुनिक हिन्दी के ढाँचे में भी बहुत कुछ शौरसेनी की ही सामग्री लगी हुई है। आज भी यदि व्रज-भाषा के साहित्य को अलग करके देखा जाये, तो हिन्दी साहित्य पूर्णतया निःश्रीक दीख पडेगा। पिछली शताब्दियो मे रचित वैष्णव साहित्य पर—चाहे वह बँगला मे लिखा गया हो या गुजराती में—व्रज-भाषा के वैष्णव साहित्य का पर्याप्त प्रभाव है। धर्म के क्षेत्र मे भी इस जनपद की प्रगति अद्वितीय रही। भारत के प्रमुख धर्म—वैष्णव-धर्म का आविर्भाव इसी जनपद के मूल धार्मिक तत्त्वों के आधार पर हुआ और उसके विकास मे भी इसका योग सबसे अधिक है। किन्तु हमारी दृष्टि से इस जनपद की इससे भी कही अधिक गौरवशाली देन है—समन्वयात्मक दृष्टिकोण। वासुदेव कृष्ण को विष्णु का अवतार मानकर अन्य देवी-देवताओ में भी उन्ही के अश की कल्पना कर सभी के साथ उनका तादात्म्य स्थापित किया गया। प्राचीन काल मे यक्ष, नाग और मातृ-देवो की पूजा शूरसेन जनपद में प्रचलित थी। इनको भी विष्णु की सी विभूति स्वीकार कर मान्यता प्रदान की गई। गिरिमह, इन्द्रमह और नदीमह नामक प्राचीन उत्सवो को गोवर्धन-पूजा, इन्द्र-पूजा और यमुना-पूजा के रूप में अङ्गीकार किया गया, जिनका सूरसागर में स्पष्ट वर्णन हुआ है। हिन्दू, बौद्ध और जैन धर्म यहाँ शताब्दियो तक साथ-साथ फलते-फूलते रहे और यहाँ की सस्कृति को कुछ ने कुछ तत्त्व प्रदान करते रहे। इन तीनों ही धर्मो ने कला के विकास में भी महत्त्वपूर्ण योग दिया। मथुरा में प्राप्त मूर्तियाँ इस बात की साक्षी हैं कि उदात्त धार्मिक भावना और मानवीय सौन्दर्य में पूर्ण समन्वय एतत्प्रदेशीय शिल्पियो का मौलिक लक्ष्य रहा। यही नही, विदेशी आक्रान्ताओ के अभियान भी प्राय मथुरा तक होते थे और मध्य-देश के इस द्वार पर अधिकार करके वे अपनी स्थिति सुदृढ़ समझते थे। उनके सम्पर्क के कारण यूनानी और ईरानी आदि कलाओ का प्रभाव भी यहाँ की कला पर पडा। पह्लवों और शकों ने भी इसमें महत्त्वपूर्ण योग दिया।

व्रजक्षेत्र के इस सांस्कृतिक विकास मे वहाँ के जीवन-साधनो की सुगमता का भी योग कुछ कम नही था। यहाँ की भूमि सोना उगलती थी और गोपालन इतने उच्च स्तर पर पहुँच चुका था कि—'घी-दूध की नदियाँ बहती थी।' वाणिज्य की दृष्टि से भी मथुरा एक महत्त्वपूर्ण केन्द्र था। जहाँ कौशाम्बी, साकेत और पाटलिपुत्र से आने वाले सार्थवाह कपिशा, तक्षशिला और शाकल से आने वाले सार्थवाहों के साथ अपने पण्यो का विनिमय करते थे। इन सब साधनो से सम्पन्न प्रदेश में आध्यात्मिक चिन्तन के साथ-साथ सासारिक आमोद-प्रमोद और हास-उल्लास की अभिव्यक्ति के स्रोतो का स्फुटन भी स्वाभाविक ही था। यही कारण है कि सामूहिक रास-नृत्य, वशी-वादन और नारायण-गीतो की परम्परा

यहाँ अत्यन्त प्राचीन काल से चली आ रही थी—जिसका प्रभाव आज भी ब्रज के जन-जीवन पर स्पष्टतया लक्षित होता है। मध्य-काल मे इस परम्परा की सुन्दर अभिव्यक्ति हुई। सूरदास के अमर पद नारायण-गीतो की ही परम्परा में आते हैं, जिनमें वशी-वादन और मण्डलीकृत रास-नृत्य की परम्पराएँ भी पूर्णतया प्रतिबिम्बित हुई हैं।

पुष्टि-सम्प्रदाय का पूर्ण विकास ब्रज-क्षेत्र में हुआ। यह बात आनुषङ्गिक थी कि इस सम्प्रदाय के पल्लवित और पुष्पित होने लिए वह क्षेत्र मिला जो इस सम्प्रदाय के उपास्य की जन्म-भूमि और लीला-भूमि भी थी। पर इस सम्बन्ध में यह बात नही भुलाई जा सकती कि इस क्षेत्र की परम्पराएँ और वातावरण सोलहों आने इस सम्प्रदाय की आचरण-पद्धति से मेल खाने वाली थीं। साथ ही साथ यह भी एक दैविक घटना थी कि सम्प्रदाय के प्रचार और प्रसार का कार्य ऐसे भावुक भक्तों के द्वारा सम्पन्न हुआ, जो प्राय इसी क्षेत्र के रहने वाले थे और यहाँ की प्राचीन परम्पराओ से परिचित थे। सास्कृतिक दृष्टि से चाहे जितने परिवर्तन इस क्षेत्र मे हुए हैं, किन्तु परम्पराओं की दृष्टि से यह क्षेत्र एक सीमा तक अक्षुण्ण ही बना हुआ था। शैव-धर्म और बौद्ध-धर्म भी अपने-अपने ढग से इन्हीं परम्पराओ को लेकर प्रस्तुत हुए थे। अष्ट-छाप के कवि सामाजिक होते हुए भी सामाजिकता से दूर रहे। राजनीतिक और धार्मिक परिस्थितियाँ उन्हें बहुत अधिक प्रभावित न कर सकीं। उनका ब्रज-लोक लौकिक होते हुए भी अलौकिक था, और आमुष्मिक होते हुए भी पारलौलिक था। भौतिक जीवन में ही उन्हे आध्यात्मिक जीवन का सबल था। ब्रज की सस्कृति का चित्रण जिस सहज भाव से उन्होंने किया है, उसमें स्वाभाविकता है और अतिशयोक्ति भी यथार्थ पर आधृत है। भारतीय वाङ्मय में जो अब तक कृष्ण चरित गाया गया था, वह प्राय परम्पराओ मे अथवा रूढ़ियों से बँधा हुआ था। कृष्ण की जन्म-भूमि में, उनकी केलि-स्थली में, आज तक कृष्ण-चरित का इतना व्यापक चित्रण नही हुआ था। जयदेव, विद्यापति और चण्डीदास—तीनों ने ही ब्रज से दूर रहकर कृष्ण-चरितामृत का स्रोत बहाया था, पर अष्ट-छाप के कवियो को ब्रज-भूमि की पावन रज से अपने मन-मुकुर को पवित्र और शुद्ध करने का अवसर मिला था। सम्प्रदाय मे दीक्षित होने के कारण कुछ धार्मिक भावनाओं और परम्पराओं का समावेश अवश्य उनके काव्य में हो गया है, पर प्रधानता ब्रज की परम्पराओ की ही रही है। इतना अवश्य है कि साम्प्रदायिक भावनाओं ने इन कवियों के वर्णनो को कलात्मक रूप देने में सहायता की है। पुष्टि-सम्प्रदाय में सेवा-भावना का बडा महत्त्व है। इसका विस्तार से वर्णन हम पुष्टि-सम्प्रदाय वाले अध्याय में कर चुके हैं। अष्ट-छाप के सभी कवियों की भक्ति का स्वरूप आत्म-निवेदन है, और उनकी जीवन-चर्चा ही भक्ति के विविध अगों का क्रियात्मक रूप है। ब्रज-लोक उनके लिए नित्य-लोक है। भगवान् कृष्ण की सब लीलाएँ भी उनके लिये नित्य हैं। इस गोलोक मे यमुना, वृन्दावन, निकुञ्ज इत्यादि नित्य रूप में ही विराजते हैं। भगवान् की नित्य लीला-सृष्टि मे प्रवेश करना ही इन भक्तों का साध्य रहा है। इस अनित्य में नित्य को, और लौकिक में अलौकिक की कल्पना इन कवियो ने इतने स्वाभाविक ढँग से की है कि वह कल्पना—कल्पना-सी प्रतीत न होकर सत्य ही प्रतीत होती है। इस कल्पना में भौतिक दृष्टि से तो सभी कुछ लौकिक और ऐहिक है, किन्तु भक्त की दृष्टि में वह सब कुछ व्यापी वैकुण्ठ से सम्बन्ध रखने वाला है। इसलिये प्रवाही जीवो को उनकी कल्पना में कुछ अतिशयोक्ति दीखना स्वाभाविक

ही है। हमारा उद्देश्य यहाँ इस विवाद को उठाकर नीर-क्षीर-विवेक नही है। हम तो केवल यह देखना चाहते हैं कि सूरदास ने जिन आधारो पर कल्पना के इस सुन्दर प्रासाद का निर्माण किया था, वे आधार कौन-से हैं।

सूरदास जी श्रीनाथ जी के मन्दिर मे ठाकुर जी के नित्य और नैमित्तिक उत्सवो, भोगो तथा शृङ्गारो का कीर्त्तन स्वनिर्मित पदो द्वारा किया करते थे। इस गायन-पद्धति मे अनेक राग-रागनियो तथा ताल-स्वर का समावेश था। भगवान् कृष्ण के सभी उत्सव, भोग तथा शृङ्गार व्रज-भूमि में हुए। इसलिये इन सब के लिये व्रज के ही पदार्थो, व्रज की ही कथाओ और व्रज के ही साधनो का उपयोग हो सकता था। यही कारण है कि सूर-साहित्य में व्रज-भूमि के अनेक सस्कारो, प्रथाओ, व्यञ्जनो, वेष-भूषा, विश्वास, पर्व, उत्सव आदिको का समावेश अपने आप हो गया। यहाँ हमें यह बात नही भूल जानी चाहिये कि पुष्टि-सम्प्रदाय का मूल आधार श्रीमद्भागवत रहा है। श्रीमद्भागवत के रचना-काल तथा रचना-स्थल के सम्बन्ध में अभी तक कोई निर्विवाद निर्णय नहीं हुआ है, पर उसके अन्त साक्ष्य के आधार पर यह अवश्य कहा जा सकता है कि इसका रचना-स्थल दक्षिण भारत में कोई स्थान रहा होगा। इसके वर्णन दक्षिण भारत के नैसर्गिक रूप से ही अधिक मेल खाते हैं। उत्तर भारत का वर्णन प्रत्यक्ष-दर्शन की अपेक्षा श्रुत और परम्परागत ज्ञात होता है। इसमें व्रज का जो वर्णन है, वह भी श्रुति एव परम्परा से ही आया हुआ प्रतीत होता है। उदाहरण के लिए दशम-स्कन्ध के इन श्लोको को ही ले लीजिए—

वनौकस॰ प्रमुदिता वनराजीर्मधुच्युत ।
जलधारा गिरेर्नादानासन्ना ददृशे गुहा. ।
क्वचिद्वनस्पति क्रोडे गुहायां चाभिवर्षति
निर्विश्य भगवान् रेमे कन्दमूलफलाशन ॥ श्रीमद्भागवत ॥ १०।२०।२७-२८

भील, किरात आदि जातियो का निवास-स्थान तथा गिरि, कन्दराओ आदि का बाहुल्य व्रज-भूमि की अपेक्षा दक्षिण भारत मे ही अधिक है। पुष्पो के वर्णन से भी ऐसा ही प्रतीत होता है, जैसे—

कच्चित्कुरवकाशोकनागपुन्नागचम्पका ।
रामानुजो मानिनीनामितो दर्पहर स्मृत ॥
मालत्यादर्शि व॰ कच्चिन्मल्लिके जातियूथिके ।
प्रीति वो जनयन् यातः करस्पर्शेण माधव ॥

इसी प्रकार भागवत में जिन सास्कृतिक परम्पराओ का वर्णन हुआ है, वे दक्षिण भारत की परम्पराओ से ही अधिक मेल खाती हैं। इसलिए पुष्टि-सम्प्रदाय के कवियो के काव्य में अनजाने ही इन वर्णनो और परम्पराओ का पुट आ गया है, परन्तु यह पुट इतना सूक्ष्म और अल्प-मात्रा मे है कि व्रज की सास्कृतिक परम्पराएँ उनके साहित्य में स्पष्ट रूप से झलकती हैं। सूर-साहित्य में व्रज की सास्कृतिक परम्पराओ की शृङ्खला जोडते समय हमें इस बात का भी

### दीपावली

सूरदास जी ने दीपावली का उल्लेख केवल एक ही स्थान पर किया है। इस दिन सर्वत्र दीप जलाये जाते थे। समस्त ग्रामवासी ग्राम-मुखिया के यहाँ एकत्र होकर धूम-धाम से उत्सव मनाते थे। चौक आदि पूरे जाते थे तथा उन पर पुष्प, अक्षत, रोली आदि चढाकर पूजा की जाती थी।

आजु दीपति दिव्य दीप मालिका।

× × ×

गज मोतिन के चौक पुराये, विच-बिच लाल प्रवालिका।

× × ×

झलमल दीप समीप सौंज भरि, लेकर कचन थालिका।
नन्दद्वार आनन्द बढ्यो अति, दिखियत पडन रसालिका।[1]
सूरदास कुसुमन नर बरषत, कर सपुट करि मालिका॥

### अन्नकूटोत्सव

यह पकवानो का त्योहार होता था, अनेक प्रकार के षट्रस व्यजन आदि 'बनाकर भगवान् को अर्पित कर व्रजवासी खुशियाँ मनाते थे। महत्त्वपूर्ण वार्षिक पर्व के रूप मे इसे बडे उत्साह-पूर्वक मनाया जाता था। इस दिन इन्द्र की पूजा का विशेष विधान था।

हँसत गोप कहि नन्द महर सौं, भली भई यह बात सुनाई।

× × × ×

वरष दिवस को दिवस हमारो, घर-घर नेवज करो चडाई।
अन्नकूट-विधि करत लोग सव, नेम सहित कर-कर पकवान।
महरि बिनै करि जोरि इन्द्र सौं, सूर अमर कर दीजै कान्ह॥[2]

### गोवर्धन पूजा

गोवर्धन पूजा के अवसर पर गिरिराज गोवर्धन की आराधना की जाती थी। आराधना के समय घर-घर से पकवान, मिष्टान्न एव दूध-दही आदि आता था। दूर-दूर के ग्रामो से भी गाडियो में भर-भर कर यह सब सामग्री गोवर्धन की तलहटी में एकत्र की जाती थी। सूर ने पूजा-विधि का उल्लेख करते हुए कहा है कि—वेद, पाठो की मधुर ध्वनि के मध्य ग्राम-मुखिया सर्व प्रथम गिरिराज की स्तुति कर उनकी आराधना करता था। वही उसके शिखर पर सर्व प्रथम दूध से भरे कलशो को डालकर गिरिराज को नहलाता था। उस काल में यह पूजा एक सामूहिक पर्व के रूप मे सम्पन्न होती थी।

गोवर्धन पूजहु जाइ।
मधु मेवा, पकवान, मिठाई, व्यजन वहुत वनाइ।[3]

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद ८०६, १४२७
२ वही ,, पद ८१६, १४३४
३ वही ,, पद ८२५ ॥ १४४३ ॥

तथा—

व्रज घर-घर अति होत कुलाहल ।
जहँ, तहँ ग्वाल फिरत उमगे सब, अति आनन्द उमाहल ।
दधि, लवनी मधु माट धरत लैं, राम-स्याम सग राजत ।
सहस सकट मिष्टान्न अन्न बहु, नन्द महर घर ही के ।
सूर चले सब लैं घर-घर तैं, सग सुवन नन्द जी के ॥[1]

तथा—

सकट साजि सब ग्वाल चले मिलि, गिरि पूजा कैं काज ।
घर-घर तें मिष्टान्न चले बहु, भाँति-भाँति के बाज ॥[2] —इत्यादि ।

## फाग-(होली)

फाग एक ऐसा पर्व है, जिसे समस्त व्रजवासी चाहे वह पुरुष हो या स्त्री, बच्चा हो या बूढ़ा, सभी उत्साह और आनन्द-पूर्वक मनाते हैं। यह वहाँ का बडा आकर्षक और महत्त्व-पूर्ण त्योहार है। सूर ने अनेक स्थानो पर इसका बडे विस्तार से उल्लेख किया है। उन्होंने अन्य त्योहारो की अपेक्षा फाग-सम्बन्धी पद ही अधिक सख्या में लिखे हैं। सूर-काल में स्त्री-पुरुष सभी बडी स्वच्छन्दता-पूर्वक फाग खेलते थे। दोनो ही एक-दूसरे पर रग, गुलाल, अबीर चन्दन, चोवा, अरगजा इत्यादि डालते थे। समाज के समस्त बन्धन इस अवसर पर ढीले हो जाते थे। ढोल, मृदग, झाँझ, ढप, झालर आदि अनेक वाद्य-यन्त्र लोगो को उत्साहित करने के लिए निरन्तर बजाये जाते थे।

गोकुल सकल गुवालिनी, घर-घर खेलत फाग ।
× × × ×
चोवा, चन्दन, अरगजा, उडत अबीर गुलाल ।
कर-करताल बजावही, छिरकत सब व्रजनारि ॥[3]

तथा—

हरि सग खेलत हैं सब फाग ।
× × × ×
ढप, बाँसुरी, रुज अरु महुअरि, बाजत ताल मृदग ।
अलि आनन्द मनोहर बानी, गावत उठति तरग ॥[4]

तथा—

हो हो हो हो हो हो होरी ।
खेलत आत सुख प्रीति प्रगट भई, उत हरि इतहि राधिका गोरी ।

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद ८२६ ॥ १४४४ ॥
२ वही „ पद ८२८ ॥ १४४६ ॥
३ वही „ पद ३४८२
४ वही „ पद ३४७८

द्वार सतिया देति स्यासा, सात सीक बनाइ।
नव किसोरी मुदित ह्वै-ह्वै, गहति जसुदा पाइ।
× × ×
गाइ बच्छ सँवारि ल्याए, भई ग्वारनि भीर।
मुदित मगल सहित लीला, करैं गोपी ग्वाल।
हरद, अच्छत, दूब, दधि लै, तिलक करैं ब्रजबाल।। —इत्यादि।।[1]

## नामकरण संस्कार

इस सस्कार को वश परम्परा से चला आता हुआ परिवार का ज्योतिषी ही सम्पन्न कराता था। ज्योतिष के अनुसार आज ही की भाँति नक्षत्र, ग्रह आदि देखकर शिशु का नामकरण किया जाता था—

आदि ज्योतिषी तुम्हरे घर कौ, पुत्र जन्म सुनि आयौ।
लागन सोधि सब जोतिष गनिकै, चाहत तुमहिं सुनायौ।।[2]

## अन्न-प्राशन संस्कार

सूर ने अन्न-प्राशन का विस्तृत वर्णन किया है। शिशु के खाने-पीने योग्य हो जाने पर ही यह सस्कार होता था। इस अवसर पर ग्राम-वधुएँ, अपनी श्रद्धानुसार अनेक प्रकार की वस्तुएँ भेंट स्वरूप लाती थीं। शुभ मुहूर्त पर पिता उस शिशु को गोद मे लेकर बैठता था, तथा अपने सम्मुख रखे अनेक प्रकार के व्यजनों मे से कुछ को शिशु के होठो से स्पर्श करा जूठा कराते थे। फिर इस जूठन में से सब लोग प्रसाद ग्रहण करते थे—

आजु कान्ह करिहैं अनप्रासन।
× × ×
कनक थार भरि खीर धरी लै, तापर घृत-मधु नाइ।
नन्द लै-लै हरि मुख जुठरावत, नारि उठी सब गाइ।
षट्‌रस के परकार जहाँ लगि, लै-लै अधर छुवावत।
बिस्वभर जगदीश जगत गुरु, परसत मुख करुवावत।। —इत्यादि।।[3]

बाल्यावस्था के इन सस्कारो के अतिरिक्त वर्षगाँठ, कर्णछेदन, विद्यारम आदि सस्कार भी वैदिक रीति से होते थे। इन सभी सस्कारो में प्राय भोज, नाच-गान आदि का ही बाहुल्य होता था। इन्ही शुभावसरो पर गौ, वस्त्र, धनादि देकर बदले में याचको से आशीर्वाद प्राप्त करने का प्रयत्न किया जाता था।

## यज्ञोपवीत संस्कार

यज्ञोपवीत सस्कार कहीं तो विवाह से पूर्व, और कही विवाह के पश्चात् सम्पन्न होता था। इसमे युवक को दड-कमडलु हाथ में लेकर तथा मृगछाला ओढकर और खडाऊँ

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद ६४४
२ वही ,, पद ७०४
३ वही ,, पद ७०६

धारण कर ( ब्रह्मचारी का-सा वेष रखकर ) भिक्षा मांगनी पडती थी, तथा गायत्री मन्त्र के उच्चारण सहित विविध अलकारो से सज्जित गायो का दान किया जाता था। तत्पश्चात् सस्कार कर सहभोज और ज्योनार आदि का आयोजन किया जाता था।

वसुद्यो कुल व्योहार बिचारि।
हरि-हलधर कौ दियौ जनेऊ, करि षट्रस ज्योनारि।
× × ×
विधि सो धेनु दई बहु विप्रनि, सहति सर्व अलकार।
जदुकुल भयौ परम कौतूहल, जहँ-तहँ गावति नार॥—इत्यादि॥[२]

## विवाह संस्कार

विवाह के समय जो-जो कर्म और क्रियाएँ होती थीं, उन सब का नामोल्लेख सूर ने किया है। ककण, बारात, ग्रन्थि-बन्धन आदि किसी को भी सूरदास जी भूले नही हैं। उन्होने सामान्य बातो का भी उल्लेख किया है यथा—लडके की लग्न आना, भाँवरे पड़ना, ज्योनार आदि का होना इत्यादि। वेद-शास्त्रो के अनुसार ही विवाह की समस्त विधियां सम्पन्न होती थी।[3] कुछ पदो से ऐसा भी ज्ञात होता है कि दहेज प्रथा सूर-काल मे भी प्रचलित थी—

दसरथ चले अवध अनदत।
जनकराइ बहु दायज दै करि बार-बार पद बदत॥[४]

## अन्त्येष्टि संस्कार

सूर ने मानव के अन्तिम कर्मों को भी अपने काव्य मे स्थान देने से नही छोडा है। दीप-दान, तेरही आदि सभी का उल्लेख किया है—

गुरु वसिष्ठ भरतहिं समुझावा।
× × ×
चन्दन अगर सुगन्ध और घृत, विधि करि चिता बनायौ।
चले बिमान सग गुरु पुरजन, तापर नृप पौढ़ायौ।
भस्म, अन्त तिल अजलि दीन्ही, देव विमान चढायौ।
दिन दस लौं जल कुम्भ-साजि, सुचि दीप दान करवायौ।
जानि एकादस विप्र बुलाये, भोजन बहुत करायौ।
दान्हो दान बहुत नाना विधि, इहि विधि कर्म पुजायौ।[५]

इस भांति सूर-काल मे मानव संस्कारो को पूर्ण किया जाता था।

## विविध देवी-देवता

ब्रज-भूमि अति विस्तृत है। यहां आज अनेक देवी-देवताओ की पूजा एव उपासना होती है। सूर-काल मे भी श्री कृष्ण के अतिरिक्त शिव, राम, सूर्य, चन्द्र, पार्वती, शक्ति, इन्द्र,

---

१ सूरसागर ( ना० प्र० सभा ) पद ३७११
२ वही ,, पद १६६१ इत्यादि
३ वही ,, पद ४७१
४ वही ,, पद ९६४

आभूषण पहनने का विशेप शौक था। पैरो मे जेहरि, कमर मे करधनी, हाथो में चूडियाँ और कडे, कानो में तर्की और कर्णफूल, नाक में बेसरि और नथ, गले में कठुला, हमेल, कठ श्री, हार आदि, तथा मस्तक पर शीशफूल ही उन दिनो विशेष प्रिय आभूषण थे। ठोडी पर काले या नीले रग का बिन्दु लगा लेना या गुदना गुदवा लेना शृङ्गार का ही एक अग था।

वनी ब्रजनारि सोभा भारि।
पगनि जेहरि, लाल लहँगा, अग, पचरग सारि।
किंकिनी कटि, कनित ककन, कर चुरी झनकार।
हृदय चौकी चमकि बैठी, सुभग मोतिनि हार।
कठ श्री, दुलरी विराजति, चिबुक स्यामल बिन्दु।
सुभग बेसरि ललित नासा, रीझि रहे नद-नद ॥[1]

तथा—

ससि मुख तिलक दियौ मृगमद को, खुभी जराइ जरी है।
नासा तिल-प्रसून बेसरि छबि, मोतिनि माँग भरी है।
× × ×
सकरी कनक रतन मुक्तामय, लटकन चितहि चुरावै।
कबु कठ नाना मनि भूषन, उर मुकता की माल।
कनक किंकिनी-नूपुर कलरव, कूजत बाल मराल ॥[2] —इत्यादि ॥

## केश-कलाप

स्त्री-पुरुष दोनों ही सुन्दर से सुन्दर ढग से बालो को आकर्षक बनाने का प्रयत्न करते थे। स्त्रियाँ कभी माँग को मोतियों से, तथा कभी पुष्पो से सज्जित कर लेती थी।

जसुमति राधा कुँवरि सवारति।
माँग पारि वेनी जु सँवारत, गूँथी सुन्दर भाँति ॥[3]

तथा—

राजति राधे अलक भली री।
मुकुता माँग, तिलक, पन्नगि सिरसुत समेत मप लेन चली री ॥[4]

तथा—

बडे-बडे बार जु एँडिनि परसत, स्यामा अपने अचल में लिए।
वेनी गूँथनि फूल सुगंध भरे, डोलत हरि बोलत न सकुच हियें ॥[5]

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद २६६१
२ वही ,, पद २६७३
३ वही ,, पद १३२२
४ वही ,, पद २३२१
५ वही ,, पद ३२३५

## पुरुष तथा बाल-शृङ्गार

स्त्रियो की ही भाँति पुरुष भी आभूषण-प्रिय थे। वे भी अपने शरीर को विवि आभूषणो से सज्जित करते थे। कटि में मेखला, हाथों में कडे, अँगुलियो में मुद्रिकाएँ आ पहनने का प्रचलन था। उन्हे भी रगीन वस्त्र ही अधिक प्रिय थे। शरीर पर चन्दन म लेप भी किया जाता था, जो सम्भवत शीतलता के लिए होता होगा। सिर पर रग-बिरगी पा बाँधने का भी प्रचलन था।

कटि-तट पीत वसन सुदेस।
× × ×
कनक मनि मेखला राजत, सुभग स्यामल अग ॥[१]

तथा—

कुडल श्रवन कनक मनि भूषित, जटिल लाल अति लोल मीन तन।
चन्दन चित्र-विचित्र अग पर, कुसुम सुवास धरे नदनदन ॥[२]

तथा—

ऐसे सुन्दर साँवरे तैं चित लियौ चुराइ।
पाग ऊपर गोसमावल, रग-रग की बनाइ।
× × ×
कटि तट काछनि राजई, पीताम्बर छवि देत। —इत्यादि ॥[3]

## विविध विश्वास

व्रजवासियो का पुनर्जन्म, जादू-टोना, आदि अनेक वातो में विश्वास था। अप दैनिक कार्यों मे वे इन वातो का ध्यान रखते थे।

## पुनर्जन्म

व्रजवासियो का विश्वास था कि मनुष्य एक वार मर कर वार-वार जन्म लेता है सूर ने स्थान-स्थान पर इस ओर सकेत किया है। उन्होंने पौराणिक कथाओ का भी आश्र इसकी पुष्टि के लिए लिया है। उनका यह भी विश्वास था कि नवीन जन्म पिछले जन्म के कर्मानुसार ही मिलता है।

हरिहि मिलत काहे कौं घेरी।
× × × ×
पालागौं छाँडहु अव अचल, वार-वार विनती करौं तेरी।
तिरछौ करम भयौ पूरव कौ, प्रीतम भयौ पाइ की वेरी ॥[४]

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद १२५१
२ वही ,, पद ३६५४
३ वही ,, पद १६६०
४ वही ,, पद १४२५

तथा—

कस हेतु हरि जनम लियौ।

× × × ×

पूरब तप बहु कियौ कष्ट करि, इनको वहुत रिनी हौं ॥[1]

## जादू-टोना तथा जंत्र-मंत्र

ब्रजवासियो में जादू-टोना आदि का भी भारी प्रचलन था। समाज भी में कुछ लोग ऐसे थे, जो जादू-टोना था जन्त्र-मन्त्र आदि का कार्य करते थे। स्त्रियो का तो ऐसी बातों पर इतना प्रगाढ विश्वास था कि वे अपने मरते हुए बच्चो तक को जादू-टोना आदि से ही बचाने का प्रयत्न करती थी।

टोना-टामनि, जन्त्र-मन्त्र करि ध्यावौ-देव दुआरौ री।

सासु-ननद, घर-घर लिए डोलति, याकौ रोग विचारौ री ॥[2]

तथा—

प्रात गई नीकैं उठि घर तैं।

× × × ×

सूर गारुडी गुन करि थाके, मन्त्र न लागत थर तैं ॥[3]

## नजर लगना

सूर की व्यापक दृष्टि ने इस विषय को भी नहीं छोडा। माताएँ जैसा कि आज भी प्रचलन है, अपने बच्चो को दूसरो की कुदृष्टि से बचाने के लिए अपने बच्चो के मस्तक पर 'डिठौना' देती थी। कभी-कभी 'बघनखे' का प्रयोग भी करती थी।

जननी बलि जाइ, हालरु हालरौ गोपाल।

कठुला-कठ वज्र केहरि नख, मसि बिन्दुका सुमृग मद भाल ॥[4]

शिशु को नजर से बचाने के लिए सभी सम्भव उपाय कर लिए जाते थे। यदि तब भी किसी की कुदृष्टि लग ही जाती थी, तो उसे राई-लोन द्वारा उतारने का प्रयत्न किया जाता था।

बलि गई बाल रूप मुरारि।

× × × ×

कबहुँ अग भूषन बनावति, राई लौन उतारि ॥[5]

तथा—

जब दधि बेचन जाहिं, मारग रोकि रहे।

× × × ×

दीठि लगावति कान्ह कौ, जरैं-वरैं वे आँखि ॥[6]

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद २२२१
२ वही ,, पद ३८६०
३ वही ,, पद १३६२
४ वही ,, पद ७०२
५ वही ,, पद ७३६
६ वही ,, पद २१०६

## शकुन-अपशकुन आदि

शकुनो तथा अपशकुनो पर भी लोगो का विश्वास था। छीक आना अथवा विल्ली द्वारा मार्ग काटना, अगो का फडकना, कुत्ते द्वारा कान फटफटाना आदि वातें अपशकुन की प्रतीक मानी जाती थीं।

खेलत चलें नन्दकुमार।

× × × ×

महर पैंठत सदन भीतर, छीक वांईं धार।
सूर नद कहत महरि सों, आजु कहा विचार ॥[1]

तथा—

हाय-हाय करि सखनि पुकारयो।

× × × ×

वांए काग, दाहिने खर-स्वर, व्याकुल घर फिरि आई ॥[2]

तथा—

देखे नद चल घर आवत।
पैंठत पौरि छींक भई वांए, दाहिने धाह सुनावत।
फटकत स्रवन स्वान द्वारे पर, गररी करत लराई।
माथे पर ह्वै काग उडान्यौ, कुसुगुन वहुतक पाई ॥[3]

तथा—

भुज फरकत अँगिया तरकति, कोउ मीठी वात सुनावै।
स्याम सुन्दर को आगम जानिय, वै निस्चय घर आवै।
इमि सगुननि को यहै भरोसो, नैननि दरस दिखावै।[4]

## पर्दा प्रथा

सूर ने अनेक स्थानो पर घूँघट, लाज, और सकोच आदि की चर्चा की है। इसका कारण यही था कि वे मुसलमानी युग में उत्पन्न हुए थे। वैसे इन्होंने कही भी पर्दा-प्रथा का खडन करने का प्रयत्न नही किया है।

मोहनि कर तैं दोहनि लीन्ही, गोपद वछरा जोरे।

× × × ×

दै घूँघट-पट ओट नील हँसि, कुँवरि मुदित मुख मोरे।
मनहु सदय-ससि को मिलि दामिन, घेर लियो घन घोरे ॥[5]

तथा—

स्यामा कनक-लकुट कर लीन्हे, पीताम्वर उर धारै।
उत गिरिवर नालाम्वर-मारी, घूँघट-ओट निहारै ॥[6]

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद ११४२
२ वही ,, पद ११५८
३ वही ,, पद ११५६
४ वही ,, पद ४०७२
५ वही ,, पद १२५०
६ वही ,, पद २७७०

## नारी का स्थान

सूरदास जी ने तत्कालीन समाज मे नारी का स्थान भी वता दिया है। समाज मे; विशेपत ग्रामीण समाज मे, स्त्रियाँ स्वच्छन्द रूप से विचरण करती थीं। वही विशेप रूप से दूध-दही ग्रादि वेचने नगरों में जाया करती थी। सम्भवत पुरुष-वर्ग यह कार्य न करता हो।

उभ्क्त स्याम कौन तू गोरी।

× × × ×

तुम्हरौ कहा चोरि हम लैहैं, खेलन चलौ सग मिलि जोरी ॥[1]

तथा—

निसि काहैं वन कौं उठि धाई।
हँसि-हँसि स्याम कहत हैं सुन्दरि, कौ तुम ब्रज मारगहिं भुलाई।
गई रह्यौ दधि बेचन मथुरा, तहाँ ग्राजु ग्रवसेर लगाई ॥[2]

तथा—

निकसि कुवर खेलन चले रग होरी।
गए वृषभानु की पौरि लाल रग होरी।
ते सब ग्राई दौरि लाल रग होरी।—इत्यदि ॥[3]

## विविध वाद्य एवं नृत्य-गान ग्रादि

विवाह, जन्म, रास, पर्व, त्योहार, उत्सव ग्रादि पर ग्रथवा ग्रन्य मगल के ग्रवसरो पर प्रसन्नता प्रकट करने के लिए ब्रजवासी विविध प्रकार के वाद्य-यन्त्र वजाते थे। उस समय जिन थोडे से वाद्य-यन्त्रों का विशेप प्रचलन था, उन्ही की सूरदास जी ने ग्रनेक स्थानों पर पुनरावृत्ति की है।

ताल मृदग, झाँझ इद्रिनि मिलि, वीना, वेनु बजायौ।
मन मेरै नट के नायक ज्यौं, तिनही नाच नचायौ ॥[4]

नृत्य, गान ग्रौर वाद्य-वादन का चोली-दामन का-सा साथ रहा है। एक के बिना दूसरा ग्रधूरा माना जाता है। सूरदास जी सगीत विद्या के भी ग्राचार्य थे। उनके प्रत्येक पद में उनके सगीतज्ञ होने की झलक झलकती है। ग्रनेक ताल, लय, स्वर ग्रादि का उनके पदो मे समावेश है। नृत्य के समय ध्वनि करने के लिए कमर मे किंकिणी तथा चरणों मे नूपुर वाँध लिए जाते थे, जिसमें नृत्य की ताल ग्रौर लय ठीक बनी रहे।

नृत्यत स्याम नाना रग।

× × ×

---

१ सूरसागर ( ना० प्र० सभा ) पद १२६१
२ वही ,, पद १६२६
३ वही ,, पद ३४८४
४ वही ,, पद २०५

चलत गति करि कुनित किंकिनि, घूघरु झनकार।
मनो हंस रसाल वानी, अरस-परस विहार।[1]

तथा—

राग रागिनी प्रगटं दिखायो, गायो जो जिहिं रूप।
सप्त सुरनि के भेद बतावति, नागरि रूप अनूप।। —इत्यादि।।[2]

## पाक विज्ञान

सूर ने व्रज मे प्रचलित विविध प्रकार के खाद्य पदार्थों का नामोल्लेख मात्र किया है। विभिन्न सस्कारो तथा अन्य अवसरो पर अनेक प्रकार के व्यजन एव खाद्य पदार्थ बनते थे। प्रतिदिन के भोजन मे भी दूध तथा दूध से बने पदार्थों का ही आधिक्य होता था। मीठी, खट्टी, चरपरी, नमकीन आदि सभी रसो के व्यजनो से लोग भली-भाँति परिचित थे।

कान्हर बलि आरि न कीजै, जोइ-जोइ भावै सोइ लीजै।
खोवामय मधुर मिठाई, सो देखत अति रुचि उपजाई।
सुठि सरस जलेबी बोरी, जिहिं जेंवत रुचि नहिं थोरी।
अरु खुरमा सरस सँवारे, ते परसि धरे है न्यारे।
सक्करपारे सद पागे, तें जेंवत परम सभागे।
सेव, लाड़ू रुचिर सँवारे, जे मुख मेलत सुकमारे।
सुठि मोती लाड़ू मीठे, वे खात न कबहूँ उबीठे।
गूझा बहु पूरन पूजे, भरि-भरि कपूर रस चूरे।

× + ×

मृदु मालपूआ मधु साने; जो तुरत लपत करि आने।
घेवर अति घिरत चभोरे, लै खांड सरस रस बोरे।
मधुरी अति सरस खजूरी, सद परसि धरी घृत पूरी।
षटरस परकार मँगाए, जे बरनि जसोदा गाए।। —इत्यादि।।[3]

तथा—

खार-खांड, खीचरी सँवारी, मधुर महेरी गोपनि प्यारी।
राइ भोग लियो भात पसाई, मूँग ढरहरी हींग लगाई।
पापर, बरी, अचार, परम रुचि, अदरक अरु निबुअनि ह्वै है रुचि।
सरन करितरि सरस तोरई, सेम, सीगरी छौंकि झोरई।।[4]

## मनोरंजन के साधन

सूरदास जी के समय मे मनोरजन के लिए जल-क्रीडा, रास, खेल, हिंडोले, आखेट,

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद १६७४
२ वही ,, पद १७६२
३ वही ,, पद ८०१
४ वही ,, पद १८३१

चौपड, चौगान आदि का प्रयोग होता था। चौपड का नाम अनेक स्थानो पर आया है। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि चौपड जन-साधारण में प्रचलित थी—

चौपरि जगत मडे जुग बीते।
गुन पाँसे क्रम अक चार गति, सारि न कबहूँ जीजै ॥[1]

तथा—

खेलन जाहु वाल सब टेरत।
× × ×
ले चौगान-बटा अपने कर, प्रभु आये घर बाहर।
सूर-स्याम पूछत सब ग्वालिनि, लेलौगे किहो ठाहर ॥[2]

तथा—

बहुरि रच्यो सुख रास कियो।
भुज-भुज जोरि जुरो ब्रजबाला, वैसेई रस उमँगि हियो ॥[3]

## ब्राह्मण, ऋषि, मुनि आदि

ब्रज-समाज में ब्राह्मण, ऋषि, मुनि आदि का बडा सम्मान तथा आदर होता था। यहाँ तक कि राजा और बडे-बडे सरदार भी उन्हे देखकर सिंहासन छोड उठ खडे होते थे। वास्तव में ये लोग अपनी विद्वत्ता एव योग्यता के कारण ही इतने सम्मानित होते थे। सूर ने स्थान-स्थान पर साधु-सतो के सत्सग की महिमा गाई है। उनके आगमन मात्र से ही वहाँ करोडो तीर्थों की उत्पत्ति हो जाती है—

जादिन सत पाहुने आवत।
तीरथ कोटि सनान करै फल, जैसो दरसन पावत।
नयो नेह दिन-दिन अति उनकै, चरन कमल चित लावत।
सूरदास सगति करि तिनकी, जे हरि सुरति करावत ॥[4]

## आतिथ्य सत्कार, शिष्टाचार एवं अभिवादन

उस समय ब्रज मे अतिथि-सत्कार की विभिन्न प्रथाएँ प्रचलित थी। सूरदास जी ने अपनी रचनाओं में विभिन्न प्रकार के, और विभिन्न श्रेणी के व्यक्तियों के लिए विभिन्न प्रकार से सत्कार एव स्वागत की व्यवस्था की है।

महाराज दसरथ तहँ आए।
बैठे जाइ जनक मन्दिर मँह, मोतिनि चौक पुराए।
विप्र लगे धुनि वेद उचारन, जुवतिनि मगल गाए ॥[5]

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद ६०
२ वही ,, पद ८६१
३ वही ,, पद १७५०
४ वही ,, पद ३६०
२ वही ,, पद ४६८

तथा—

पहुँचौ आइ नन्द के द्वारे, जसुमति देखि अनन्द बढायौ।

पांइ धोइ भीतर बैठायौ, भोजन को निज भवन लिवायौ ॥[1]

तथा—

पाटम्बर पाँवडे बिछाए, महलनि वदनवार बँधाए।

महर लिवाइ गए निज मन्दिर, हरषित लियो उतारी।

अरघ देत भीतर तिहि लीन्हौं, धनि-धनि दिन कहि आज ॥ इत्यादि ॥[2]

सूर-साहित्य मे वर्णित व्रज-सस्कृति का यह दिग्दर्शन-मात्र है। जैसा कि पहले कहा जा चुका है, सूर के वर्णनो मे कई तत्त्वो का समावेश है, इसलिए इनसे यह निष्कर्ष निकालना कि—ये सभी वर्णन सूर के समय मे प्रचलित प्रथाओ का यथार्थ चित्रण करते हैं, कुछ भूल होगी। परन्तु जब हम व्रज के आज के ग्रामीण-समाज की प्रचलित प्रथाओ और रिवाजो का अध्ययन करते हैं, तो बहुत कुछ यथार्थ-चित्र सूर के समय का भी हमारे सामने आ जाता है। अब धीरे-धीरे बहुत-सी प्रथाओ का लोप होता जा रहा है और बहुत-सी नवीन प्रथाओं का प्रचलन हो रहा है। वास्तव मे ये सब प्रथाएँ और प्रचलन सस्कृति के बाह्य रूप हैं, इन्ही के पीछे सस्कृति के मूल रूप की झाँकियाँ मिलती है। आज की सभ्यता के आवरण मे वे झाँकियाँ कुछ मलिन-सी होती जा रही हैं। इस विज्ञान के भौतिकवादी युग मे जब मानव और मानवता के आदर्श और मान-दण्ड बदल रहे हैं, तब इन झाँकियो के दर्शन और भी दुर्लभ हो जावेंगे। इसलिए शीघ्र ही इनका सकलन और मूल्याङ्कन हो जावे, तो ये राष्ट्र की अपूर्व-निधि होगी।

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद ८६६

२ वही „ पद १६०२

# नामानुक्रमणिका

## ( अ )



## ( आ )

-८

३

( ग )



( घ )



( च )

( छ )



( ज )



( ड )



( त )



( द )

## ( प )

## ( फ )



## ( ब )



## ( भ )

## ( म )

## ( य )



## ( र )

( ल )



( व )

## ( श )



## ( ष )

## ( स )

( ह )



( क्ष )



( त्र )



( ज्ञ )

# परिशिष्ट

# सहायक ग्रन्थों की सूची


## (अ) वेद, उपनिषद्, ब्राह्मण और पुराण-साहित्य

१ ऋग्वेद, यजु, साम
२ ईशावास्योपनिषद्
३ तैत्तिरीयोपनिषद्
४ बृहदारण्यक
५ श्वेताश्वतरोपनिषद
६ शतपथ ब्राह्मण
७ अग्नि पुराण
८ गरुण पुराण
९ देवी भागवत
१० पद्म पुराण
११ ब्रह्म पुराण
१२ ब्राह्मण पुराण
१३ ब्रह्म वैवर्त्त पुराण
१४ भविष्य पुराण
१५ (श्रीमद्) भागवत महापुराण
१६ मार्कण्डेय पुराण
१७ वामन पुराण
१८ वायु पुराण
१९ विष्णु पुराण
२० शिव पुराण
२१ स्कन्ध पुराण
२२ हरिवंश पुराण

## (आ) सूत्र ग्रन्थ

२३ नारद भक्ति-सूत्र—हनुमानप्रसाद पोद्दार, गीता प्रेस गोरखपुर, संस्करण सं० २००८

२४ शांडिल्य भक्ति-सूत्र व्याख्या—सम्पादक म० म० प० गोपीनाथ कविराज, मुद्रक जैकृष्ण दास हरिदास गुप्त, काशी।

## (इ) साम्प्रदायिक साहित्य

२५ अणु-भाष्य—बनारस संस्कृत सीरीज, १९०७ ई०, प्रकाशक–ब्रजवासीदास एण्ड कम्पनी बनारस।

२६ अष्ट सखामृत।

२७ उज्जल नीलमणि किरण—सं० प्राणगोपाल गोस्वामी नवद्वीप, संस्करण सन् १९२७ ई०।

२८ जमुनादास कृत—घौल।

२९ तत्त्वदीप निबन्ध—शास्त्रार्थ व भागवतार्थ प्रकरण, ले० श्री वल्लभाचार्य, सं० नन्दकिशोर भट्ट, प्रकाशक–निर्णय सागर प्रेस, बम्बई।

३० तत्त्वार्थदीप निबन्ध—शास्त्रार्थ प्रकरण, ले० श्री वल्लभाचार्य प्रकाशक–प० श्रीधर शिवलाल जी, ज्ञानसागर प्रेस, बम्बई संस्करण सं० १९६१।

३१ नागर समुच्चय—(नागरीदास)।

३२ भक्तिमाल भक्ति-सुधा—(नाभादास) नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ, संस्करण १९२२ ई०।

३३ भक्तिमाल की टीका (प्रियादास)।

३४ भक्त विनोद—(कवि मियाँ सिंह)।

३५ भाव संग्रह।

३६ वल्लभ दिग्विजय—ले० गोस्वामी यदुनाथ जी, प्रकाशक–नाथद्वारा विद्या-विभाग, सं० १९७५ वि०।

३७ वल्लभ पुष्टि-प्रकाश ।

३८ वृत्रासुर चतु श्लोकी—श्री गोस्वामी पुरुषोत्तम जी के प्रकाश सहित, प्रकाशक—सेठ जेठानन्द आसामल, कालिवादेवी रोड, वम्वई, सन् १९३७ ।

३९ वैष्णवाह्निक पद ।

४० षोडश ग्रन्थ—ले० श्री वल्लभाचार्य, सम्पादक—भट्ट रमानाथ शर्मा, १९३८ ई० ।

४१ सम्प्रदाय कल्पद्रुम ।

४२ सस्कृत वार्त्ता मणिमाला ।

४३ सप्रकाश तत्त्वदीप निवन्ध—ज्ञानसार यन्त्रालय, वम्वई, सम्वत् १९६४ वि० ।

४४ सिद्धान्त रहस्य विवृति—ले० श्री हरिराय जी, अनुवाद देवर्षि भट्ट, श्री रमानाथ जी, सस्करण सम्वत् १९८४ वि० ।

४५ स्वरूप-निर्णय—ले० श्री हरिराय जी, सम्पादक—द्वारकादास परीख, प्र०—सत्सङ्ग कार्यालय, सस्करण स० २००७ वि० ।

४६ स्वामिनी स्तोत्र और स्वामिन्यष्टक—ले० गोस्वामी विट्ठलनाथ, वृहत्स्तोत्र सरित्सागर भाग २, निर्णय-सागर प्रेस, वम्वई ।

४७ सुवोधिनी—ले० वल्लभाचार्य, भाषान्तर कर्त्ता—देवर्षि रमानाथ शास्त्री, प्रकाशक—विद्या-विभाग श्रीनाथद्वारा ।

४८ हरि भक्ति-रसामृत सिन्धु—ले० श्री रूपगोस्वामी, प्रकाशक—अच्युत ग्रन्थमाला, काशी ।

४९ श्री वल्लभ जी महाराज के वचनामृत—प्रका० लल्लूभाई छगनलाल देसाई, अहमदावाद, स० १९८० वि० ।

५० श्री हरिराय वाङ्मुक्तावली—प्रकाशक—पुष्टिमार्गीय पुस्तकालय, नडियाड, १९९३ वि० ।

५१ श्री हरिराय जी कृत वडे शिक्षापात्र—प्रकाशक—श्री सुवोधिनी सभा, जगदीश्वर प्रिंटिंग प्रेस, वम्वई—सस्करण स० २००१ वि० ।

५२ श्रीभागवत निवन्धानुसारी—गोकुलराय कृतोऽध्यायार्थ, प्रकाशक—जेठानन्द आप्तनमल, १९९६ वि० ।

## ( ई ) जीवन-चरित और वार्त्ता-साहित्य

५३ चरितावली—(भारतेन्दु) स० १९१७ ।

५४ मूल गुसांई चरित ।

५५ श्री चैतन्य चरितावली—प्रभुदत्त (ब्रह्मचारी) ।

५६ श्री महाराज सूरदास जी का जीवन-चरित—भारत जीवन प्रेस काशी, स० १९९३ वि० ।

५७ प्राचीन वार्त्ता रहस्य—विद्या-विभाग, कॉकरौली, स० १९९८ वि० ।

५८ गोस्वामी श्री हरिराय जी कृत सूरदास की वार्त्ता—सम्पादक—श्री प्रभुदयाल मीतल, अग्रवाल प्रेस मथुरा, सस्करण स० २००८ वि० ।

५९ चौरासी वैष्णवन की वार्त्ता—प्रकाशक—वेंकटेश्वर प्रेस, वम्वई, सम्वत् १९८५ ।

६० ए शॉर्ट वायोग्राफिकल स्केच आव श्री वल्लभाचार्य जीज़ लाइफ, लेखक—नटवरलाल, गोकुलदास शाह, प्रकाशक—लल्लूभाई छगनलाल देसाई, अहमदावाद ।

६१ हित हरिवंश चरित (भगवन्मुदित), मालवीय पुस्तकालय, अलीगढ़।

## (उ) दार्शनिक

६२ गीता रहस्य—ले० लोकमान्य तिलक, अनु० माधवराव सप्रे, सन् १९२४ ई० ।
६३ श्रीमद्भगवद्गीता—गीता प्रेस गोरखपुर, सस्करण स० २०७८ वि० ।
६४ ब्रह्मवादसग्रह शुद्धाद्वैतपरिष्कारश्च—प्रकाशक—जयकृष्णदास हरिदास गुप्त काशी, स० १९८५ वि० ।
६५ ब्रह्मवाद—ले० रमानाथ शास्त्री, प्रकाशक—पुष्टि-मार्गीय पुस्तकालय, नाथद्वारा सस्करण स० १९९२ वि० ।
६६ शुद्धाद्वैत दर्शन—भाग १, २, ३—ले० भट्ट रमानाथ शास्त्री, वडा मन्दिर भुईवाडा, वम्वई ।
६७ शुद्धाद्वैत मार्तण्ड—ले० गोस्वामी गिरधर जी, प्रकाशक—रत्न गोपाल भट्ट, वनारस ।

## (ऊ) ऐतिहासिक तथा सांस्कृतिक

६८ अकवर दी ग्रेट मुगल—विसेण्ट स्मिथ १९१७ ई० ।
६९ अकवर नामा—भाग ३ ।
७० आयने-अकबरी—अनु० ब्लाक मैन ।
७१ इम्पीरियल फर्मान—झावेरी ।
७२ केम्ब्रिज हिस्ट्री ऑव इण्डिया—भाग ४ ।
७३ मुन्तखिब-उल-तवारीख ।
७४ मुशियात अवुलफजल—अब्दुलसमद द्वारा संकलित स० १९६३ वि०
७५ हिस्ट्री ऑव मैडीविल इण्डिया (डा० ईश्वरीप्रसाद) ।
७६ पुष्टि-मार्ग नो इतिहास—प्रकाशक—वसन्तराम हरिकृष्ण शास्त्री, अहमदावाद, सस्करण १९३३ ई० ।
७७ हिन्दुत्व—(रामदास गौड) ।
७८ Influence of Islam on Indian Culture—(ले० डा० ताराचन्द) ।
७९ The coming of the Brahmanism and the South of India J. R. A. S. 1912 (Govindacharya)
८० Historical sketches of Daccan, Book II and III (K. V. Subrahmanya Aiyer)
८१ South Indian History (S K. Ayangar).
८२ History of Indian Philosophy (Surendra Nath Gupta)
८३ Material for the study of Pushthimarga (Guru Prasad Tandan)
८४ Vaishnavism, Shaivism and Minor Religious systems (Sir R G Bhandarkar)

## (ए) साहित्यिक एवं समीक्षात्मक

८५ अष्टछाप—ले० गोकुलनाथ कृत, सम्पादक डा० धीरेन्द्र वर्मा, प्रकाशक—रामनारायणलाल प्रयाग, सस्करण १९२९ ई० ।
८६ अष्टछाप परिचय—ले० प्रभुदयाल मीतल, प्रकाशक—अग्रवाल प्रेस, मथुरा ।
८७ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय, भाग १, २—ले० डा० दीनदयालु गुप्त, प्रकाशक—हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, स० २००४ वि० ।

८८ भारतीय साधना और सूर साहित्य—(डा० मुंशीराम शर्मा)।
८९ भक्त शिरोमणि महाकवि सूरदास—(नलिनी मोहन सान्याल)।
९० महाकवि सूरदास—नन्ददुलारे वाजपेयी।
९१ सूरसागर हस्तलिखित प्रतियाँ (जिनका उल्लेख द्वितीय अध्याय में हुआ है)
९२ सूरसागर मुद्रित प्रतियाँ " " "
९३ सूरदास के अन्य ग्रन्थ " " "
९४ सूरदास जी के दृष्टिकूट—नवलकिशोर प्रेस, स० १९०४ वि०।
९५ सूरदास—ले० आचार्य रामचन्द्र शुक्ल, सरस्वती मन्दिर बनारस, सस्करण स० २००६।
९६ सूरदास—ले० जनार्दन मिश्र।
९७ सूरदास—डा० ब्रजेश्वर वर्मा, हिन्दी परिषद् विश्वविद्यालय प्रयाग, सस्करण, सन् १९५०।
९८ सूरदास—डा० पीताम्वरदत्त वडथ्वाल, सम्पादक—डा० भागीरथ मिश्र, लखनऊ।
९९ सूर निर्णय—द्वारकादास परीख व प्रभुदयाल मीतल, अग्रवाल प्रेस मथुरा, सस्करण सम्वत् २००६।
१०० सूर साहित्य—डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी, प्रकाशक—मध्यभारत हिन्दी साहित्य समिति, सस्करण स० १९९३ वि०।
१०१ सूर साहित्य की भूमिका—रामरतन भटनागर, वाचस्पति त्रिपाठी।
१०२ सूर सौरभ भाग १, २—(प्रो० मुंशीराम शर्मा) सस्करण २००२ वि०।

## (ऐ) हिन्दी-साहित्य के इतिहास ग्रन्थ

१०३ मॉडर्न वर्नाक्यूलर लिटरेचर—(सर जॉर्ज ग्रियर्सन)।
१०४ मिश्रबन्धु विनोद—(मिश्रबन्धु)।
१०५ शिवसिंह सरोज—(शिवसिंह सेंगर)।
१०६ हिन्दी साहित्य—(डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी)।
१०७ हिन्दी साहित्य का इतिहास—(आचार्य रामचन्द्र शुक्ल) ना० प्रा० स० काशी, स० २००६।
१०८ हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास—(डा० रामकुमार वर्मा)।

## (ओ) विविध विषयों के ग्रन्थ

१०९ इस्त्वार दैला लितेरा त्यूर ऐन्दवै ऐन्दुस्तानी।
११० ए वर्ड्स आई व्यू ऑव पुष्टिमार्ग—ले० नटवरलाल गोकुलदास शाह, प्रकाशक लल्लूभाई छगनलाल देसाई, अहमदाबाद।
१११ गौडीय दशम खण्ड।
११२ तर्जुमा-उल-कुरान—(मौलाना आजाद) सैयद एम० हसन द्वारा अनूदित।
११३ भक्ति योग—ले० चौ० रघुनन्दनप्रसाद सिंह, प्रकाशक—गीता प्रेस गोरखपुर, सस्करण १९९३ वि०।
११४ वसन्त धमार कीर्तन सग्रह, भाग २—प्रकाशक—लल्लूभाई छगनलाल देसाई, अहमदावाद स० १९८४ वि०।
११५ ब्रजयात्रा वर्णन—प्रकाशक—प० माधव शर्मा काशी, सस्करण स० १९९६ वि०।
११६ रसेश श्रीकृष्ण—ले० जे० जी० शाह, प्रकाशक—लल्लूभाई छगनलाल देसाई, अहमदावाद।
११७ राम रसिकावली—(ठा० साधुराम सिंह)।

११८ लघु भागवतामृत—ले० श्री रूप गोस्वामी, प्रकाशक—खेमराज श्रीकृष्णदास बम्बई, स० ११५९ वि०।

११९ वर्षोत्सव और कीर्त्तन सग्रह–प्रकाशक–लल्लूभाई छगनलाल देसाई, सस्करण १९९३ वि०।

१२० व्यास वाणी—प्रकाशक–राधाकिशोर गोस्वामी वृन्दावन, सस्करण १९९४ वि०।

## (औ) पत्र-पत्रिकाएँ—लेख, भाषण आदि

१२१ कल्याण, साधनाङ्क, कृष्णाङ्क और भागवताङ्क, गीताप्रेस गोरखपुर।

१२२ Modern Hindusim and its Debt to the Nestorians C. Dr.

१२३ Grierson, Journal of Royal Asiatic Society.

१२४ वल्लभीय सुधा—मथुरा से समय-समय पर प्रकाशित।

१२५ व्रज भारती—मथुरा से प्रकाशित।

१२६ श्रीकृष्ण—काशी से प्रकाशित।

१२७ Gorakhnath and the Kanfata Yogis (an article by W. Briggs, Published in 'Religious Life in India' series.)

१२८ भाषण सूरदास और उनकी कविता, आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी, बगाल।

१२९ हिन्दी मण्डल द्वारा प्रकाशित (सन् १९४४)।

१३० सूरदास और उनका साहित्य—प० जवाहरलाल चतुर्वेदी (सर्चलाइट प्रेस, पटना)।

१३१ The Birth date of Ballabhacharya, the advocate of Suddhadvait Vedant, by Prof. Bhatt of Baroda College (9th All India Oriental Conference, Trivendram)

१३२ गजेटियर ऑव दी मथुरा डिस्ट्रिक्ट, गवर्नमेण्ट प्रेस, इलाहाबाद, १९११ ई०।

